(१) मुख्यार्थका बाध ;
(२) मुख्यार्थ और लक्ष्यार्थका सम्बन्ध ; और
(३) प्रयोजन।

आलंकारिक पंडित विना प्रयोजनवाली अेक लक्ष्यणा भी मानते हैं। 'पत्र' का मुख्य अर्थ पत्ता है। अब अुसका अर्थ चिट्ठी और अखबार हो गया है। अिस प्रकार पत्र शब्द चिट्ठीके अर्थमें रूढ़ हो गया। §

---

□ § साहित्यमें अिस शक्तिकी बड़ी प्रबलता है। अिसलिअे अिसके प्रधान भेदोंकी जानकारी आवश्यक है। (१) कभी-कभी मुख्यार्थ अेकदम छूट जाता है। 'जैसे अमेरिका धनी है' अिस वाक्यमें अमेरिका शब्दका मुख्यार्थ देश-विशेष है। वह अेकदम छूट गया है और अुसका अर्थ हो गया है अुस देशके आदमी। अैसे स्थानोंपर जो लक्षणा होती है अुसे 'लक्षण-लक्षणा' कहते हैं। (२) कभी-कभी शब्दका मुख्यार्थ भी बना रहता है और अुससे सम्बद्ध कोअी दूसरा अर्थ भी सूचित होता है। जब कहा जाता है कि 'टैंक बड़ी तेजीसे बढ़ रहे हैं' तो अिस वाक्यमें टैंक शब्दका अर्थ होता है टैंक और अुसके चलानेवाले सैनिक दोनों। टैंकका मुख्यार्थ तो अेक जड़ वस्तु है, वह कैसे चलेगा? अिस प्रकार मुख्यार्थ बाधित है। यहाँ शब्द अपने मुख्यार्थको छोड़ नहीं देता। अैसे स्थलोंपर जो लक्षणा होती है अुसे 'अुपादान-लक्षणा' कहते हैं। (३) फिर अैसा भी होता है कि अेक शब्दके अर्थका दूसरेपर आरोप कर दिया जाता है। 'ब्राम्हण गाय है' का अर्थ है ब्राम्हण निरीह है'। यहाँ गायकी निरीहता ब्राम्हणपर आरोपित है। अैसे स्थलोंपर जो लक्षणा होती है अुसे 'सारोपालक्षणा' कहते हैं। (४) कभी-कभी अेक विचित्र ढंगका प्रयोग होता है। जब हम कहते हैं कि 'घी आयु है' तो सारोपालक्षणासे अर्थ कर लेते हैं, लेकिन कोअी कहे कि 'यह आयु ही है' और घीका नाम ही न ले तो अैसे स्थानोंपर जो लक्षणा होगी अुसे 'साध्यवसाना-लक्षणा' कहेंगे। अिस प्रकारके प्रयोगमें आरोपका

● अभिधा और लक्षणाके अतिरिक्त शब्दकी अेक तीसरी शक्ति भी आलंकारिक आचार्य मानते हैं। अिन आलंकारिकोंके सिवा अन्य शास्त्रकार अिस तीसरी वृत्तिको नहीं मानना चाहते। अिस तीसरी शक्तिका नाम व्यंजना है। अिससे जो अर्थ सूचित होता है अुसे व्यंग्यार्थ कहते हैं। पहले जिन दो वृत्तियोंकी चर्चा हुअी है अुनसे यह भिन्न प्रकारकी है। अभिधा

---

आधार आरोप होनेवाले अर्थमें अपनी सत्ता ही खो देता है। तो अिस प्रकार मुख्य रूपसे लक्षणा चार प्रकारकी हुअी:–(१) लक्षण-लक्षणा, (२) अुपादान-लक्षणा, (३) सारोपा-लक्षणा, और (३) साध्यवसाना-लक्षणा।

अन्तिम दो लक्षणाओंमें आरोपके आधार और आरोप्यमाणमें कोअी-न-कोअी सम्बन्ध होता है। 'ब्राम्हण गाय है' अिस वाक्यमें ब्राम्हण और गायमें निरीहता नामक गुणका सादृश्य है। गुणोंका सादृश्य जिनमें होता है अुन लक्षणाओंको 'गौणी-लक्षणा' कहते हैं। किन्तु गुण-सादृश्यके अतिरिक्त और किसी सम्बन्धसे लक्षणा हुअी हो तो अुसे शुद्धा कहते हैं। अिस प्रकार अन्तिम दो लक्षणाओंमें 'गौणी' और 'शुद्धा' नामसे दो-दो भेद हो जाते हैं। अर्थात सब मिलाकर छह प्रकारकी लक्षणाअें हुअीं:––लक्षण-लणक्षा, अुपादान-लक्षणा, गौणी सारोपा-लक्षणा, शुद्धा सारोपा-लक्षणा, गौणी साध्यवसाना-लक्षणा और शुद्धा साध्यवसाना-लक्षणा।

नीचेके कोष्टकसे प्रयोजनवती लक्षणाके ६ भेद स्पष्ट होंगे:––



और लक्षणा केवल शब्दके बलपर ही काम करती हैं ; यह अर्थके बलपर भी। असीलिअे अिनके दो भेद किअे गअे हैं—शाब्दी और आर्थी। यह व्यंजना अभिधामूलक भी होती है, लक्षणामूलक भी होती है और व्यंजनामूलक भी होती है। सासने बहूसे कहा—'सूर्य अस्त हो गया।' बहूने अिसका अर्थ समझा कि दीपक जलाओ। यह अर्थ वाच्य नहीं हो सकता, क्योंकि सूर्यका दीपक अर्थ और अस्त होनेका जलाना अर्थ किसी प्रकार साक्षात-संकेतित नहीं है। फिर यह अर्थ लक्ष्य भी नहीं है, क्योंकि लक्षणाकी पहली शर्त है मुख्यार्थमें बाधा। सो, सूर्यका मुख्यार्थ जो आसमानमें चलता दिखने-वाला अुज्वल नक्षत्र-पिंड है वही यहाँ भी है। अुसका अस्त होना ठीक ही प्रयोग है। कहीं कोअी बाधा नहीं है। अिसीलिअे अिस अर्थको न तो वाच्य ही कह सकते हैं और न लक्ष्य ही।

(१) कअी बार अैसा होता है कि अेक ही शब्दके अनेक साक्षात-संकेतित अर्थ होते हैं। प्रसंग देखकर कोअी अेक अर्थ नियत कर लिया जाता है। 'सैन्धव' घोड़ेको भी कहते हैं, नमकको भी। भोजनके प्रसंगपर सैन्धव माँगनेवालेको नमक ही दिया जाअेगा, घोड़ा नहीं। प्रसंगसे सैन्धवका अर्थ

---

अिस प्रकार गौणीके दो और शुद्धाके चार ये कुल ६ लक्षणाअें हैं। लक्षणाके प्रसंगमें हम बराबर 'प्रयोजन' की बातें करते आ रहे हैं। यह प्रयोजन न तो वाच्यार्थ होता है और न लक्ष्यार्थ। वह प्रस्तुतः व्यंग्यार्थ है। व्यंग्यार्थ भी आचार्योंने दो प्रकारके बताअे हैं—(१) गूढ़ और (२) अगूढ़। गूढ़-व्यंग्यको वही समझ सकता है, जो मर्मज्ञ हो ; पर अगूढ़-व्यंग्य सहज ही समझमें आ जाता है। अूपर बताअी हुअी लक्षणाके छहों भेदोंमेंसे प्रत्येक लक्षण गूढ़-व्यंग्या और अगूढ़-व्यंग्या भेदसे दो-दो प्रकारकी बताअी गअी हैं। अिनके अुदाहरणादि लक्षण-ग्रन्थोंमें देखने चाहिअें।

नियत हो गया है। अभिधा द्वारा जब कोअी अेक अर्थ नियत हो जाता है और फिर भी अुस अर्थसे यदि दूसरा अर्थ प्रतीत होता हो तो वहाँ 'अभिधा-मूला-व्यंजना' समझनी चाहिअे। हम अूपर देख आअे हैं कि लक्षणामें अेक प्रयोजन रहा करता है। अुस प्रयोजनको व्यंग्य अर्थ ही समझना चाहिअे, क्योंकि प्रयोजन न तो वाच्य ही है और न लक्ष्य ही। अिसलिअे निश्चय ही यह किसी तीसरी शब्द-शक्तिका विषय है। §

---

§अिस प्रयोजनकी प्रतीति करानेवाली शक्तिको 'लक्षणामूला-व्यंजना' कहते हैं। लक्षण-ग्रन्थोंमें बताया गया है कि अभिधामूला और लक्षणामूला शाब्दी-व्यंजनाओंके अतिरिक्त आर्थी-व्यंजना भी होती है। अिन दोनोंको शाब्दी-व्यंजना अिसलिअे कहते हैं कि अभिधामूला तो अनेकार्थक शब्दोंपर निर्भर है और लक्षणामूला लाक्षणिक शब्दोंपर।

(२) आर्थी-व्यंजना वहाँ होती है जहाँ निम्नलिखित १० बातोंमेंसे किसी अेक या अधिकके वैशिष्ट्यसे व्यंग्यार्थकी प्रतीति होती है। ये दस बातें ये हैं—(१) वक्ता या कहनेवाला, (२) बोधव्य या सुननेवाला, (३) काकु या कंठध्वनिकी विशिष्ट भंगी, (४) वाक्य, (५) वाच्य, (६) अन्य-सन्निधि अर्थात कहनेवाले और सुननेवालेके अतिरिक्त किसी तीसरेकी अुपस्थिति (७) प्रकरण, (८) देश, (९) काल और (१०) चेष्टा। काव्य पढ़नेवालेको नित्य ही अैसे प्रसंग मिलते रहते हैं जहाँ अिन दसोंमेंसे किसी भी अेककी विशिष्टतासे और-का-और अर्थ प्रतिभासित हो जाता है। सीताजीने अयोध्यासे जरा बाहर निकलते ही कहा—'पिय पर्णकुटी करिहौ कित ह्वै !' यहाँ वक्ताकी विशिष्टतासे तुरन्त पता चल जाता है कि कभी घरसे बाहर पैदल चलनेका अभ्यास न होनेसे सीताजी थक गअी हैं। यहाँ वक्ताकी विशिष्टतासे ही व्यंग्यार्थकी प्रतीति होती है।

अेक लड़की किसी लड़केसे प्रेम करती है। अुससे मिलनेको व्याकुल है, पर अुसे कोअी खबर भी नहीं भिजवा सकती। अचानक अेक दिन वह लड़का दिख गया, पर अुस समय लड़कीकी सखी मौजूद थी। लड़कीने होशियारीके साथ अपनी सखीसे कहा—'क्या बताअूँ सखी, दिनभर काममें जुती रहती हूँ। सिर्फ शामको थोड़ी फुरसत मिलती है तब कहीं नदी-किनारे पानी लाने जाती हूँ, पर अुस समय वहाँ कोअी चिड़ियाका पूत भी नहीं होता। क्या करूँ, लाचार हूँ' अिस साधारण वाक्यका अर्थ अुस लड़केके नजदीक रहनेसे यह हो जाता है कि तुम शामको नदी-किनारे मिलो। यह आर्थी-व्यंजनाका अुदाहरण है। §

---

§ अिस प्रकार शब्द तीन प्रकारके हुअे—वाचक, लक्षक और व्यंजक। अर्थ भी तीन प्रकारके हुअे—वाच्य, लक्ष्य और व्यंग्य। जब व्यंग्यार्थका चमत्कार अितना शक्तिशाली हो कि वह वाच्यार्थ और लक्ष्यार्थके चमत्कारको दबा दे तो अुस व्यंग्यार्थको 'ध्वनि' कहते हैं। अिसी 'ध्वनि'को 'अुत्तम काव्य' की आत्मा कहा गया है। जब अुसका चमत्कार वाच्यार्थ या लक्ष्यार्थसे कुछ दबकर हो या बराबर-बराबर हो, तो काव्य 'मध्यम' हो जाता है, और जब वह अेकदम हो ही नहीं या अत्यन्त फीका हो तो काव्य 'अवर' या 'चित्र' कहा जाता है। व्यंग्यकी प्रधानता ही काव्यकी जान है।

पुराने आलंकारिक आचार्योंने ध्वनिके अनेक भेद-अुपभेद गिनाअे हैं। हमने पहले ही देखा है कि अन्यान्य शास्त्रकार अभिधा और लक्षणाके अतिरिक्त व्यंजना नामक किसी तीसरी शक्तिको नहीं मानते (दे०पृ. ३१ ०)। वस्तुतः आलंकारिक पंडित भी व्यंजनाके लिअे मूल रूपसे अिन दो शक्तियोंको आधार मानते ही हैं। अिसीलिअे ध्वनि या तो लक्षणामूलक होती है या अभिधामूलक। लक्षणामूला-ध्वनिमें वाच्यार्थ या तो दूसरे अर्थमें संक्रमित हो गया होता है या अत्यन्त तिरस्कृत होता है। वर्षाकालमें सीताके वियोगसे अत्यन्त व्याकुल होकर रामचन्द्रने कहा कि 'मैं राम हूँ, सब सह लूँगा। पर हाय, जानकी कैसे सहेगी!' अिसमें 'राम' शब्दका अर्थ है नाना दुख-

अलंकार-शास्त्रके आचार्य व्याकरण लिखते समय भी कुछ सरसता जरूर बनाअे रखते थे। भीतरसे प्रायः सभी कवि थे। कविता अुनकी दृष्टिमें अेक सुन्दरी स्त्रीके समान है। हमने अूपर देखा है कि अुसकी आत्माका नाम ध्वनि है। बहुत ठीक। आत्माका पता तो चल गया, परन्तु केवल आत्माका तो कोअी रूप नहीं होता। अुस सुन्दरी स्त्रीके कुछ हाथ-पैर होंगे, कुछ गहने-कपड़े होंगे, कुछ भले-बुरे आचार-विचार होंगे—अिन सबके बिना सुन्दर रूपकी कल्पना ही कैसे हो सकती है? सो, आलंकारिक पंडितोंने अिन बातोंको भी गिना दिया है:— शब्द और अर्थ ही अुस कविता-सुन्दरीके शरीर हैं; शब्दों और अर्थोंके नाना प्रकारके हृदयग्राही 'कौशल' जिन्हें

---

शोकको सहनेवाला, कठोर-हृदय व्यक्ति। यहाँ 'राम' शब्द 'क्रूर और कठोर हृदय' अिस दूसरे अर्थमें संक्रमित हो गया है। कभी-कभी वाच्यार्थ अत्यन्त तिरस्कृत होता है। जैसे कोअी अपने शत्रुसे कहे कि 'वाह, आपकी भलमनसाहतका क्या कहना!' तो 'भलमनसाहत' का वाच्यार्थ अेकदम छूटकर 'दुर्जनता' अर्थ हो जाअेगा और अत्यधिक अपकार करनेकी ध्वनि निकलेगी। अिस प्रकार लक्षणामूला-ध्वनि या 'अर्थान्तर संक्रमित-वाच्य' होती है या 'अत्यन्त तिरस्कृत-वाच्य'।

पर अभिधामूला-ध्वनिमें वाच्यार्थ तिरस्कृत नहीं होता। यहाँ वाच्यार्थ विवक्षित या वांछित रहता अवश्य है, पर अन्यपरक हो जाता है। अिसीलिअे अिसे 'विवक्षितान्यपर-वाच्य' जैसा लम्बा नाम दिया गया है। पंडितोंने अिसके अनेक भेद-अुपभेद किअे हैं। मोटे-मोटे भेद भी अनेक हैं। पर मुख्य रूपसे दो भाग ह। कभी-कभी वाच्यार्थ और व्यंग्यार्थका क्रम समझमें आ जाता है, अुन स्थलोंपर 'संलक्ष्यक्रम-व्यंग्य' होता है। पर कहीं-कहीं अुनको लक्ष्य करना कठिन हुआ करता है, अुसे 'असंलक्ष्यक्रम-व्यंग्य-कहते हैं। यह अन्तिम भेद रस, भाव, रसाभास, भावाभास आदिमें होता है। आगेकी आलोचनाओंके लिअे अितना जानना ही पर्याप्त है। विशेष जाननेके लिअे किसी लक्षण-ग्रन्थको पढ़ना चाहिअे।

साहित्य-शास्त्रमें 'अलंकार' कहा जाता है, वे ही कविता-सुन्दरीके गहने हैं; शूरता, मधुरता आदि धर्म जिस प्रकार मनुष्यके गुण हैं अुसी प्रकार अिस कविता-सुन्दरीके भी कुछ 'गुण' हैं। शास्त्रमें अुसका नाम भी 'गुण' दिया हुआ है। जिस प्रकार कानापन, लंगड़ापन, लूलापन आदि दोष मनुष्यके हुआ करते हैं अुसी प्रकार शब्द और अर्थका कानापन, लंगड़ापन, भी हुआ करता है, कविता-सुन्दरीके ये ही दोष हैं। अिस प्रकार यह कविता-सुन्दरी सब प्रकारसे मनुष्य जैसी ही है। जिस प्रकार कोअी मानव-सुन्दरी सब अलंकार पहन ले, परन्तु अुसमें आत्मा हो ही नहीं तो वह भद्दी, निर्जीव जड़-पिंडके सिवा और कुछ नहीं होती; अुसी प्रकार जिस कवितामें अलंकार तो अनेक हों, पर ध्वनि हो ही नहीं, वह निर्जीव और भद्दी है।

किसीमें आत्मा हो किन्तु अुसमें आत्मिक ज्योति न हो, केवल बनाव-सिंगारको, केवल बाहरी वस्तुओंको अितना महत्व दे रही हो कि अुसके भीतरकी ज्योति दब गअी हो, वह स्त्री यद्यपि सजीव कही जाअेगी परन्तु अुसे कोअी अच्छी स्त्री नहीं कहेगा। अुसी प्रकार कवितामें यदि ध्वनि कमजोर हो और अलंकार ही प्रधान हो तो कविता मध्यम मानी जाअेगी।

जिस प्रकार बिना गहनेके भी शौर्य-माधुर्यवती और सती-साध्वी स्त्री सबकी श्रद्धा आकृष्ट करती है, अुसी प्रकार कविता भी यदि अुत्तम ध्वनिवाली हो और अुसमें अेक भी अलंकार न हो तो भी वह सहृदयोंकी श्रद्धा आकृष्ट अवश्य करती है। जिस प्रकार हम अुस स्त्रीको भक्तिपूर्वक स्मरण करते हैं जो सीधी-सादी, साफ हो और देशके पतनोन्मुख युवक-युवतियोंको अपनी तेजोमअी वाणीसे आत्म-त्याग और बलिदानका मार्ग सिखाती हो, अुसी प्रकार हम अुस कविताको भक्तिपूर्वक स्मरण करते हैं जो सहज और सीधी होती है और हमें आत्म-त्याग और बलिदानका मार्ग सिखाती है। भोग और पतनकी ओर ले जानेवाली कविता भी अुत्तम नहीं है और स्त्री भी नहीं। स्त्री जिस प्रकार संसारकी त्राणकारिणी है, स्थिति-रक्षिका है, धर्म और त्यागकी मार्गदर्शिका है सेवा और बलिदानकी शिक्षादात्री है, अुसी प्रकार कविता भी है। जिस

प्रकार निर्जीव आदमीमें कोअी गुण नहीं रह सकता, क्योंकि शूरता, मधुरता आदि गुण आत्मामें रहते हैं ; अुसी प्रकार निर्जीव ध्वनिहीन कवितामें कोअी गुण नहीं होते। जिस प्रकार गहने बाहरी चीज हैं अुसी प्रकार काव्यमें अलंकार भी बाह्य वस्तुअें हैं।

'काव्यकी आत्मा ध्वनि है' यह सिद्धान्त यद्यपि काफी पुराना है, परन्तु फिर भी बहुत पुराना नहीं कहा जा सकता। जिन दिनों यह सिद्धान्त प्रतिष्ठा लाभ करने लगा था, अुन दिनों काव्य नामसे अैसी बहुत-सी बातें परिचित हो चुकी थीं जिन्हें अिस सिद्धान्तके माननेवालोंको छोड़ देना पड़ता। ध्वनिके सिद्धान्तको माननेवालोंने बहुतेरी बातोंको अुत्तम काव्य माननेसे अिन्कार कर दिया, पर बहुत कुछको अुन्होंने स्वीकार भी किया। ध्वनिको ही अुन्होंने तीन श्रेणियोंमें विभक्त किया—(१) वस्तु-ध्वनि, (२) अलंकार-ध्वनि और (३) रस-ध्वनि। जहाँ कोअी वस्तु या अर्थ ध्वनित होता हो वहाँ 'वस्तु-ध्वनि,' जहाँ कोअी अलंकार ध्वनित हो वहाँ 'अलंकार-ध्वनि' और जहाँ कोअी रस ध्वनित हो वहाँ 'रस-ध्वनि'। अैसा जान पड़ता है कि व्यवहारमें ये सभी ध्वनिवादी रस-ध्वनिको ही काव्यकी आत्मा मानते थे। प्रथम दो प्रकारकी ध्वनियाँ प्राचीन आचार्योंसे समझौता करनेके लिअे मान ली गअी थीं। रसको अुत्तम ध्वनि तो माना ही गया है, विश्वनाथ नामक आचार्यने तो रसात्मक वाक्यको ही काव्य कहा है अर्थात अुनके मतसे काव्यकी आत्मा रस है, बाकी दो ध्वनियाँ नहीं। हमने अपनी अेक दूसरी पुस्तकमें यह दिखानेका प्रयत्न किया है जब ध्वनिवादी आचार्य ध्वनिको काव्यकी आत्मा कहते हैं तो अुनका अभिप्राय रस-ध्वनिसे ही होता है।

* रस नौ हैं। नाटकमें आठ ही रस बताअे गअे हैं। भरत मुनिने अपने नाटच-शास्त्रमें कहा है कि विभाव, अनुभाव और संचारी भावके योगसे रसकी निष्पत्ति होती है।' यह बात सूत्र-रूपमें कही गअी है। अिसके प्रत्येक शब्दकी व्याख्या आवश्यक है।

(१) विभाव दो प्रकारके होते हैं—"आलम्बन" और 'अुद्दीपन' आलम्बन—जैसे नायक और नायिका; अुद्दीपन—जैसे चाँदनी, अुद्यान

मलयपर्वत अित्यादि। (२) कटाक्ष, रोमांच आदि शरीर-सम्बन्धी विकारोंको 'अनुभाव' कहते हैं। (३) 'संचारीभाव' वे हैं जो मनमें भुठते-पड़ते और आते जाते रहते हैं। शास्त्रकारोंने बताया है कि संचारी-भाव कुल तैंतीस हैं। (४) काव्य या नाटकमें कुछ अैसे भाव होते हैं जो शुरूसे अन्ततक रहते हैं, अिनको 'स्थाअी-भाव' कहते हैं। ये ही स्थाअी भाव 'रस' रूपमें परिणत होते हैं। नौ रसोंके स्थाअी-भाव भी नौ हैं:—

| रस | स्थाअी-भाव | रस | स्थाअी-भाव |
|---|---|---|---|
| श्रृंगार | रति या लगन, | वीर | अुत्साह |
| हास्य | हास | भयानक | भय |
| करुण | शोक | वीभत्स | जुगुप्सा |
| रौद्र | क्रोध | अद्‌भुत | विस्मय |
| | | शान्त | निर्वेद |

२८. नाटकमें शान्तको रस नहीं मानते। अब हम भरत मुनिके सूत्रको समझ सकते हैं। अुसमें जो अनुभव, विभाव और संचारी-भाव शब्द हैं अुनके अर्थ हमें मालूम हो गअे। बाकी रहा 'निष्पत्ति' शब्द। अिस निष्पत्तिका क्या अर्थ है? हमने अूपर लक्ष्य किया है कि काव्य या नाटकमें कोअी स्थाअी-भाव जरूर रहता है जो शुरूसे आखिरतक बना रहता है। हमने अूपर यह भी लक्ष्य किया है कि नायक-नाअिका आदिको आलम्बन कहा जाता है। वस्तुतः यों कहना चाहिअे कि जब नाअिकाके चित्तमें प्रेमका प्रादुर्भाव होता है तो आलम्बन नायक होता है, और जब नायकके चित्तमें प्रेमका प्रादुर्भाव होता है तो आलम्बन नाअिका होती है। जिसके चित्तमें प्रेमभाव आविर्भूत होता है वह 'आश्रय' कहा जाता है। तो स्थाअीभाव आश्रयके चित्तमें आलम्बनके सहारे प्रवृत्त होता है और अुद्दीपन द्वारा अुद्दीप्त होता है।

अिस प्रकार अुद्दीपित किअे जानेके बाद आश्रयके शरीरमें कुछ विकार होते हैं; वे 'अनुभाव' कहे जाते हैं। स्थाअी-भाव आदिसे अन्ततक वर्तमान रहता है पर बीचमें कभी शंका, कभी असूया, कभी लज्जा, कभी

भय आदि 'संचारी-भाव' आते-जाते रहते हैं। नाट्य-शास्त्रमें बताया गया है कि स्थाअी ही राजा है, अन्यान्य भाव अुसके सेवक हैं। अुसी शास्त्रमें यह भी बताया गया है कि जिस प्रकार गुड़ आदि द्रव्य, सौंफ आदि मसाले वगैरहके संयोगसे छह रस निष्पन्न होते हैं, अुसी प्रकार नाना भावोंसे अुपहित स्थाअी-भाव रसत्वको प्राप्त होता है।

जान पड़ता है कि स्वयं भरत मुनि निष्पत्ति शब्दका अर्थ आस्वाद ही समझते थे। अुन्होंने अनेक बार भाज्य वस्तुके रसके साथ अुसकी तुलना की है। अब ध्यानसे विचारकर देखा जाअे कि नीबू, चीनी आदिके संयोगसे शर्बतका जो आस्वाद होता है वह न तो नीबू ही है न चीनी ही, न पानी है, न अिन सबका योगफल ही है और न अिनके बिना रह ही सकता हैं। वह रस अिन सबसे भिन्न है और फिर भी अिन्हीं वस्तुओंसे निष्पन्न या अभिव्यक्त हुआ है। ठीक अिसी प्रकार विभाव-अनुभाव आदिके योगसे जो रस निष्पन्न होता है वह न तो विभाव ही है, न अनुभाव ही है, न संचारीभाव ही है, न स्थाअी-भाव ही है, न अिन सबका योगफल ही है और न अिनके बिना रह ही सकता है। यह रस भी अिन सब वस्तुओंसे भिन्न है और फिर भी अिन्हींसे निष्पन्न हुआ है। अिसलिअे कविका अुद्देश्य अिन सभी वस्तुओंका सूक्ष्म रूपसे वर्णन करना नहीं है, बल्कि अिन सारी बातोंको साधन बनाकर अुस अलौकिक चमत्कारवाले रसको व्यंग्य करना है।

अूपरके कथनका स्पष्ट अर्थ यह हुआ कि रसके साथ विभाव, अनुभाव आदिका सम्बन्ध व्यंग-व्यंजक सम्बन्ध है। अर्थात विभाव, अनुभाव आदि व्यंजक हैं और रस व्यंग्य है। §

---

§ नाटक देखनेवाले या काव्य सुननेवाले सहृदयके चित्तमें स्थाअी-भाव नाना प्रकारके पूर्व अनुभवोंके कारण पहलेसे ही वासनारूपमें स्थित होता है। काव्य, नाटक आदिसे वह स्थाअी-भाव ( रति आदि ) अुद्बुद्ध और आस्वादित होता है। काव्यमें अेक अैसी 'साधारणीकरण' की शक्ति होती है जो राममेंसे रामत्व, सीतामेंसे सीतात्व और सहृदय श्रोतामेंसे श्रोतृत्व आदि

: ५ :

# कविता

अभी हम कविताकी परिभाषा बनानेके फेरमें नहीं पड़ेंगे। साहित्यका व्याकरण पढ़ते - पढ़ते हमने कविताके बारेमें भी थोड़ा पढ़ लिया है। पंडितोंने नाना भावसे कविताकी परिभाषा करनेका प्रयत्न किया है। पर अैसा

---

हटाकर साधारण-स्त्री पुरुषके रूपमें अुन्हें अुपस्थित करती है। जब काव्यार्थ अिस प्रकार अुपस्थित होता है तो अुसके फलस्वरूप सत्वगुणका अुद्रेक होता है— मनुष्य दुनियाकी संकीर्णतासे अूपर अुठता है, अुसका चित्त प्रकाशमय और आनंदमय हो जाता है। प्रकाश और आनन्द सत्वगुणके ही धर्म कहे जाते हैं, अिसलिअे जिस अवस्थामें मनुष्य छोटे-मोटे स्वार्थके अधंकारसे बाहर निकल आता है, संकीर्णताके भारसे हल्का हो जाता है अेक आनन्दकी अवस्थामें आ जाता है, अुस समय सत्वगुणका अुद्रेक हुआ रहता है।

रसकी अनुभूतिके समय अैसा ही होता है। रस विश्वजनीन होता है। अुसमें कोअी वैयक्तिक राग-द्वेष नहीं होता। रस-बोधके समय सहृदय विभावोंके साथ अपना अभेद अनुभव करता है। अभेदकी अनुभूतिमें कोअी बाधा पड़े तो रसानुभव असम्भव हो जाता है। वह लौकिक भय-प्रीतिजनक व्यापारोंसे भिन्न होता है, क्योंकि अुसमें व्यक्तिगत सुख-दुखका स्वार्थ नहीं होता। लोकमें अेक स्त्री अेक पुरुषके प्रति जब अभिलाषा प्रकट करती है तो अुस अभिलाषामें व्यक्तिगत सुख-दुखका भाव रहता है; पर काव्यमें जब यह बात होती है तो कविका शब्द विन्यास मनुष्यको अेक अैसी अवस्थामें पहुँचा देता है जहाँ वैयक्तिक सुख-दुखका भाव नहीं रहता। वहाँ सहृदय अेक निर्वैयक्तिक अलौकिक आनन्दका अनुभव करता रहता है। यह आनन्द अुस आनन्दके समान ही है जो योगियोंको अनुभव होता है। यद्यपि अपने ही

बराबर हुआ है कि परवर्ती कालके पंडित अुन परिभाषाओंको काटकर नअी परिभाषाअें बनाते रहे हैं। असल बात यह है कि काव्य अनुभव करनेकी चीज है, परिभाषामें अुसे बाँधना कठिन है। पुराने आचार्योंने गद्य और पद्य

---

चित्तका पुनः-पुनः अनुभूत स्थाअी-भाव अपने आकारके समान ही अभिन्न है, तथापि काव्य-नैपुण्यसे वह गोचर किया जाता है ; आस्वादन ही अिसका प्राण है, विभावादिके रहनेपर ही यह रहता है, नाना प्रकारके मीठे-खट्टे पदार्थोंसे बने हुअे शरबतकी भाँति यह आस्वादित होता है, मानो सामने परिस्फुरित होता हुआ, हृदयमें प्रवेश करता हुआ, सर्वांगको आलिंगन करता है, अन्यत्वको तिरोहित करता हुआ ब्रम्हानन्दको अनुभव करनेवाला यह रस अलौकिक चमत्कारकारी है—अैसा शास्त्रकारोंका मत है।

जो बात अिस प्रसंगमें विशेष रूपसे लक्ष्य करनेकी है वह यह है कि (१) रस व्यंग्य होता है, वाच्य नहीं ; (२) रस निर्वैयक्तिक और अलौकिक होता है (३) रस आस्वादिताके बाहर नहीं होता, और अिन्हीं बातोंके कारण (४) यदि कोअी कवि रसको वाच्य करे या वैयक्तिक आसक्तिका कारण बना दे तो वह कवित्वसे हीन समझा जाना चाहिअे।

○ यदि हम रसके विभागको ध्यानसे देखें तो स्पष्ट ही मालूम होगा कि वे मनुष्यके मनोरागोंको आश्रय करके और अुसीके मनोरागोंको अवलम्बन करके कल्पित किअे गअे हैं। पुरुष और स्त्रीमें जो प्रेम है अुसको आश्रय करके ही श्रृंगार रस है, परन्तु पुरुषका प्रेम यदि किसी देवतासे हो, प्रकृतिसे हो तो वह कौन-सा रस होगा ? पुराने आचार्य अिसे रस नहीं भाव कहते थे। सो देवादि-विषयक प्रेमको 'भाव' नाम दिया गया है। बीचमें अेक अैसा समय गया है जब प्रेमके नामपर केवल पुरुष और स्त्रीके प्रेमका ही चित्रण किया गया है, प्रकृतिको या अुन प्राकृतिक शक्तियोंको—जिन्हें देवता कहा गया था, जैसे मेघ, विद्युत, अुषा, सूर्य, चन्द्र आदि—केवल अुद्दीपनके रूपमें वर्णित किया गया था।

दोनोंमें काव्यत्व माना है; किसी-किसीने तो गद्यको ही कवियोंकी कसौटी कहा है। गद्यके विषयमें विचार करनेका अवसर हमें अन्यत्र मिलेगा। यहां पद्यबद्ध काव्यपर ही विचार किया जाअे। साधारणत: 'कविता' कहनेसे

---

हम आगे देखेंगे (पृ० ६४–६५) कि यह प्रवृत्ति अिन दिनों कम हो गअी है और कवि लोग प्रकृतिको आलम्बन विभावके रूपमें यथेष्ट भावसे देखने लगे हैं। परन्तु रसको मानवीय मनोरागोंपर आश्रित समझनेका अेक परिणाम यह हुआ है कि मनुष्यकी प्रकृतिका खूब सुन्दर विश्लेषण किया गया है। नायक कितने प्रकारके हो सकते हैं, नायिकाअें कितने प्रकारकी हो सकती हैं, अुनकी परिचारिकाअें कितनी तरहकी हो सकती हैं, अिन बातोंका बड़ा विस्तृत विवेचन किया गया है। स्त्रियोंका अुनकी अवस्था, वय, मनोभाव और सामाजिक परिस्थितियोंके आधारपर सूक्ष्म भेद किया गया है। वहींसे अुस विचित्र और शक्तिशाली साहित्यका आरम्भ होता है, जिसे 'नायिका-भेद' कहते हैं।

अिन नायिकाओंके स्वाभाविक और अयत्नसाध्य अलंकारोंका विस्तृत विवेचन किया गया है। अिस प्रसंगमें लक्ष्य करनेकी बात यह है कि यद्यपि स्त्री और पुरुषके स्वाभाविक प्रेमकी व्यंजनामें रसानुभूति होती है, तथापि यह माना गया है कि यदि यह प्रेम अैसे पुरुष और अैसी स्त्रीके बीच हो जिनका सम्बन्ध सामाजिक मर्यादाके प्रतिकूल हो, या अेकतरफा हो तो 'रस' न होकर 'रसाभास' हो जाता है। पराअी स्त्रीसे जो प्रेम है वह सामाजिक मर्यादाका अुल्लंघन करता है, अुसके श्रवणमात्रसे सहृदयके चित्तमें विक्षेप होता है और रसानुभूतिमें बाधा पहुँचती है। आचार्योंने पशु-पक्षियोंकी श्रृंगार-चेष्टाओंको भी रसाभास ही कहा है, क्योंकि पशु-पक्षी आदिके साथ सहृदय अपनेको अभिन्न नहीं समझ पाता। परवर्ती कवियोंने अैसे प्रसंगोंका भी यथेच्छ वर्णन किया है, पर है यह रसाभास ही। अिसी प्रकार 'भाव' भी जब अनुचित होता है तो 'भावाभास' कहा जाता है।

पद्यबद्ध रचना ही समझी जाती है। परन्तु, साधारण बातचीतमें भी जब कोअी वक्ता, भावावेगपूर्वक, शब्दोंमें लालित्य लाकर और सरस बनाकर अुड़ती-अुड़ती बातें करने लगता है तो लोग कहने लगते हैं—'अब अिनकी

---

कभी-कभी अैसा भी होता है कि अेक रस दूसरेका अंग होकर केवल मुख्य रसको अलंकृत करनेके लिअे आता है। अुस अवस्थामें अंग बना हुआ 'रस' रसके बदले 'रसवत' कहा जाता है। जैसे कोअी शोकाभिभूत स्त्री अपने मृत पतिके हाथको लेकर कहे कि यही वह हाथ है जिसने अमुक-अनुक शृंगार-चेष्टाअें की थीं तो शृंगार-रस करुण-रसका अलंकरण होकर 'रसवत' कहा जाअेगा।

व्यावहारिक जगतकी भीड़-भक्कड़के कारण साधारणतः मनुष्यकी सम्वेदनाअें भोथी हो गअी होती हैं। प्रत्येक वस्तुका ठीक-ठीक बिम्ब ग्रहण करना अुनके लिअे सम्भव नहीं होता। दुनियाकी अधिकांश बातें साधारणतः सामान्य सत्य द्वारा ही प्रकट की जाती हैं। कवि जब किसी वस्तुको रसास्वादका साधन बनाता है तो अुस सामान्य सत्यसे अुसका काम नहीं चलता। वह अुसको निविड़भावसे अनुभव कराना चाहता है। भाषाके साधारण प्रयोगोंसे अुसका अुद्देश्य सिद्ध नहीं होता। अुस हालतमें वह अलंकारोंका आश्रय लेता है। वह शब्दोंमें झंकार पैदा करता है। ध्वनि-साम्यसे श्रोताका मन गलाता है और अपने वक्तव्यकी ओर अुसे अुत्सुक बना देता है। अिसीको 'शब्दालंकार' कहते हैं। परन्तु केवल शब्दालंकारसे भी कविका अुद्देश्य सिद्ध नहीं होता। शब्दालंकार पाठकको अुत्सुक बनाते हैं और साधारण-सी बातको असाधारणके समान बनाकर अुपस्थित करते हैं। "भौंर जगह-जगह आमकी बौरोंकी ओर लपक रहे हैं"—यह अेक मामूली-सी खबर है, लेकिन "ठौर-ठौर झम्पत झपत भौंर मौर-मधु-अन्ध" में शब्दोंमें जो झंकार है अुसने अुसे मामूलीसे बड़ा बनाकर श्रोताके सामने रखा है।

(७) परन्तु कवि जब वक्तव्य वस्तुके किसी गुण-क्रिया या रूपको गाढ़ भावसे अनुभव कराना चाहता है तो वह 'अप्रस्तुत' का विधान करता है। अप्रस्तुत अर्थात् अप्रासंगिक। जो बात प्रासंगिक नहीं होती अुसे कौशलपूर्वक

कविता शुरू हुअी या 'कविता रहने दीजिअे, कुछ कामकी बात कीजिअे ।'

यदि हम ध्यानसे अिन बातोंपर विचार करें तो जान पड़ेगा कि भावावेग, कल्पना और पद-लालित्यको कविता कहा जाता है। साधारण बात-चीतमें

---

ले आकर कवि अपना अुद्देश्य सिद्ध करता है। 'मुख सुन्दर है'—अितना कहनेसे मुखकी कोअी विशेषता नहीं मालूम हुअी। सुन्दर अेक सामान्य बात है। सैकड़ों वस्तुओंको हम सुन्दर कहा करते हैं। अब मुख कैसा सुन्दर है?—हमारी यह जिज्ञासा बनी ही रहती है। अिसी विशेषताको अनुभव करानेके लिअे कवि कहता है, 'मुख प्रफुल्ल कमलके समान सुन्दर है।' प्रफुल्ल कमलका कोअी प्रसंग नहीं था, प्रस्ताव तो मुखका चल रहा था, अिसीलिअे प्रस्तुत (=प्रस्तावित) विषय तो मुख ही है, कमल अप्रस्तुत वस्तु है। वह मुखके विशेषत्वको गाढ़ भावसे अनुभव करा देनेके लिअे आया है।

साहित्य-शास्त्री अिस बातको अनेकानेक भेद करके समझाते हैं। हम यहाँ अुन सूक्ष्म विचारोंमें नहीं पड़ेंगे। अप्रस्तुतका विधान अर्थालंकारोंमें होता है। अुनमें भी अधिकतर सादृश्य बतानेवाले अर्थालंकारोंमें। जैसे शब्दोंके अलंकार श्रोताको वक्तव्यकी ओर अुत्सुक बनाते हैं, वैसे ही अर्थोंके अलंकार अुस वक्तव्यको गाढ़भावसे अनुभव करनेमें सहायक होते हैं। ये अर्थालंकार नाना प्रकारके हैं। कुछ सादृश्यमूलक हैं, कुछ 'विरोधमूलक' हैं, कुछ 'शृंखलामूलक' हैं कुछ 'न्यायमूलक' हैं और कुछ 'गूढ़ार्थ-प्रतीतिमूलक' हैं। किसी भी अलंकार-ग्रन्थमें अुन्हें खोजा जा सकता है।

सबसे मुख्य है सादृश्य अलंकार। अिनमें कुछ 'अभिधामूलक' हैं, कुछ 'लक्षणामूलक' हैं और कुछ 'व्यंजनामूलक' हैं। अभिधामूलक अलंकारोंमें भेद और अभेद दोनोंकी प्रधानता होती है। जब कहा जाता है कि मुख कमलके समान सुन्दर है तो स्पष्ट ही मुख और कमलको भिन्न-भिन्न

यह भी प्रकट होता है कि कविता कामकी चीज नहीं है, वह केवल कल्पनाका विलास है ! यह बात ज्यों-की -त्यों नहीं मानी जा सकती, क्योंकि साधारण

---

माना जाता है ; यद्यपि सुन्दरता दोनोंमें अेक ही है। अर्थात जहाँतक सुन्दरताका सम्बन्ध है दोनोंमें कोअी भेद नहीं है। अिस प्रकार अभिधामूलक अलंकारोंमें भेद और अभेद दोनोंकी प्रधानता होती है। लक्षणामूलक अलंकार अभेद-प्रधान होते हैं। जब कवि कहता है कि मुखकमलसे निःश्वाससुरभि निकल रही है तो मुख और कमलको अभिन्न मान लेता है। मुख और कमल दो चीजें हैं। अुनमें अभेद लक्षणा-द्वारा आता है। व्यंजनामूलक अलंकारोंमें सादृश्य व्यंग्य होता है। जब कहा जाता है कि जो ऋषि अिस बालिकासे तप कराना चाहता है वह कमलकी पँखड़ीकी धारसे बबूलका पेड़ काटना चाहता है, तो कमलकी पँखड़ी और बालिकामें तथा बबूलके पेड़ और तपमें जो सादृश्य है, वह व्यंग्य होता है।

अिस प्रकार अप्रस्तुतका विधान तीन प्रकारका हुआ :—(१) अभिधा-मूलक या भेदाभेद-प्रधान, (२) लक्षणामूलक या अभेद-प्रधान और (३) व्यंजनामूलक या गम्यौपगम्याश्रय। अिन तीनों ही प्रकारके अप्रस्तुत विधानोंसे कवि वक्तव्यके रूप, गुण या क्रियाको गाढ़भावसे अनुभव कराता है। यदि वह अप्रस्तुत विधान करे भी किन्तु वक्तव्य वस्तुके रूप, गुण या क्रियाको गाढ़ भावसे अनुभव न करा सके तो वह अप्रस्तुत विधान गलत और बेकार होगा।

कुछ मुख्य अलंकारोंका वर्गीकरण अिस प्रकार हो सकता है :—

बुद्धिके आदमी जिसे कामकी चीज कहते हैं अुसकी सीमा बहुत संकीर्ण होती है। पर अितना सत्य है कि कविताका क्षेत्र वहाँसे आरम्भ होता है जहाँ दुनियावी

---

अर्थालंकार—१. सादृश्यगर्भ
२. विरोधगर्भ
३. शृंखलामूल
४. न्यायमूल
५. गूढार्थ-प्रतीतिमूल

१. सादृश्यगर्भ-अलंकार

(क) भेदाभेद-प्रधान—

१. अुपमा
२. अुपमेयोपमा
३. अनन्वय
४. स्मरण

(ख) अभेद-प्रधान—

(i) आरोपमूल—

५. रूपक
६. सन्देह
७. अुल्लेख
८. भ्रान्तिमान्
९. अपह्नुति

(ii) अध्यवसायमूल—

१०. अुत्प्रेक्षा
११. अतिशयोक्ति

(ग) गम्यौपगम्याश्रय—

(i) पदार्थगत :—

१२. दीपक
१३. तुल्ययोगिता

(ii) वाक्यार्थगत :—

१४. दृष्टान्त
१५. प्रतिवस्तूपमा
१६. निदर्शना

(iii) भेदप्रधान :—

१७. व्यतिरेक
१८. सहोक्ति

(iv) विशेषण-विच्छित्ति-मूलक :—

१९. समासोक्ति
२०. परिकर

(v) विशेषण-विशेष्य-विच्छित्त्याश्रय :—

२१. श्लेष

प्रयोजनकी सीमा समाप्त हो जाती है। अिसका मतलब यह नहीं कि कविता निष्प्रयोजन वस्तु है। अिसका मतलब सिर्फ यह है कि कविता अुस आनन्दका

---

२. विरोधगर्भ—

२२. विरोधाभास
२३. विभावना
२४. विशेषोक्ति
२५. विषम
२६. अधिक
२७. असंगति

३. शृंखलामूल—

२८. कारणमाला
२९. अेकावली
३०. सार

४. न्यायमूल—

३१. अर्थान्तरन्यास
३२. काव्यलिंग
३३. अप्रस्तुत-प्रशंसा
३४. अर्थापत्ति
३५. अुदात्त
३६. परिवृत्त

५. गूढ़ार्थ प्रतीतिमूल—

३७. वक्रोक्ति
३८. व्याजस्तुति
३९. भाविक

भारतवर्षका अलंकार-शास्त्र बहुत सूक्ष्म और गहन है। संसारके किसी देशने अैसा सुन्दर काव्य-विवेचन नहीं लिखा। हिन्दीमें अुस शास्त्रके नाना अंगोंपर अनेक पुस्तकें लिखी गअी हैं; अिसलिअे हम यहाँ अुन्हें तूल नहीं देना चाहते। अपने पाठकोंको यह स्मरण दिला देना चाहते हैं कि यह अेक सावधानीके साथ, अनेक तर्क-युक्तियोंसे परिमार्जित विचार-शास्त्र है। काव्यकी विवेचना करते समय अिसकी मर्यादाका सदा ध्यान रखना चाहिअे।

प्रकाश है जो प्रयोजनकी संकीर्ण सीमाके अतिरिक्त होता है। वह प्रयोजनको छोड़कर नहीं रह सकता पर प्रयोजनके अतिरिक्त है।

लोकमें प्रसिद्ध है कि 'घीका लड्डू टेढ़ा भी भला होता है', क्योंकि जहाँतक लड्डूका प्रयोजन है—अर्थात् अुसकी मिठास, अुसके पेट भरनेवाले गुण अित्यादिका सम्बन्ध है—वहाँतक अुसके गोल या अन्य सुन्दर आकारमें ढलनेकी कोअी जरूरत नहीं। प्रयोजन टेढ़ेसे भी सिद्ध हो जाता है, फिर भी हलवाअी अुसे गोल और सुन्दर बनानेका प्रयत्न करता है। यह बात प्रयोजनके अतिरिक्त है, यहाँ वह कला और आनन्दके क्षेत्रमें आता है। प्रश्न हो सकता है कि क्या आनन्द या सौन्दर्यानुभूतिका मनुष्यको कोअी प्रयोजन ही नहीं है, क्या ये बेकार बातें हैं? हर्गिज नहीं। आनंद भी प्रयोजनीय है। पर जैसा कि मैंने शुरूमें ही कहा है साधारण बुद्धिके आदमी प्रयोजनका अर्थ बहुत संकीर्ण समझते हैं। यहाँ हम साधारण लोक-विश्वासकी चर्चा कर रहे हैं। ये बातें कविताकी परिभाषा नहीं हैं, अिनसे केवल अितना ही समझा जा सकता है कि साधारण बुद्धिके आदमियोंमें 'कविता' शब्दका क्या अर्थ समझा जाता है। परन्तु चूँकि साधारण जनताका विश्वास किसी न किसी सचाअीपर आश्रित होता है, अिसलिअे अिस विश्वासके सहारे हम कविताके मूल रूपका आभास पानेका भी प्रयत्न कर रहे हैं। सो, कविताका लोक प्रचलित अर्थ वह वाक्य है जिसमें भावावेग हो, कल्पना हो, पदलालित्य हो और प्रयोजनकी सीमा समाप्त हो चुकी हो।

हमारे अिस देशका अितिहास बहुत पुराना है। न जाने किस अनादि कालसे हमारे पूर्वज अिन विषयोंकी चर्चा करते रहे हैं। अुन्होंने काव्यको समझानेके अनेक रास्ते सुझाअे हैं। परन्तु जैसे जैसे समाजमें नअे-नअे अुपादान आते गअे वैसे-वैसे अुनकी परिभाषाअें बदलती गअीं, क्योंकि नअे-नअे अुपादानोंके साथ मनुष्यकी कल्पना और भाव-प्रवणता भी नया-नया

रूप धारण करती गअी। जिन विद्वानोंने अिस देशके साहित्यका अध्ययन किया है अुनमेंसे कअी लोगोंका अनुमान है कि शुरू-शुरूमें नाटकके प्रसंगमें ही रसकी चर्चा होती थी। अर्थात 'रस' की अुपयोगिता नाटकके क्षेत्रमें ही स्वीकार की जाती थी, काव्यमें अलंकारोंका होना परम आवश्यक समझा जाता था। अिस मतको सर्वांशमें सत्य नहीं माना जा सकता तो भी अितना सही है कि काव्यमें चमत्कारको बड़ी चीज माना जाता था।

मैंने अपनी दूसरी पुस्तकमें अिस विषयकी विस्तृत आलोचना की है। यहाँ अितना ही प्रसंग है कि काव्यमें अुत्तम अुक्तियों और अलंकारोंका होना आवश्यक माना जाता था। परन्तु शीघ्र ही आचार्योंने अिस मतमें सुधार किया। वे कहने लगे कि शब्द और अर्थकी परस्परस्पर्द्धी चारुताके साहित्य (अर्थात सम्मिलित भाव) को काव्य कहते हैं। फिर ध्वनिका सम्प्रदाय प्रबल हुआ। ध्वनिको ही काव्यकी आत्मा बताया गया। मम्मट नामके प्रसिद्ध ध्वनिवादी आचार्यने और भी आगे बढ़कर कहा कि वे ही शब्द और अर्थ काव्य हो सकते हैं जो दोष-रहित हों, गुणयुक्त हों और कुछ अलंकार हों या न हों कोअी बात नहीं। अब, गुण रसके अुत्कर्ष-विधायक होते हैं सो, काव्यमें गुणका होना आवश्यक मानकर मम्मटने वस्तुतः रसको आवश्यक बताया। सो, ध्वनिको काव्यकी आत्मा मानकर भी अुन्होंने वस्तुतः रसको ही अुसका आत्मा कहा। अिसी बातको विश्वनाथ नामके आचार्यने यों कहा कि—'रसात्मक वाक्य ही काव्य है।' सो, धीरे-धीरे अिस देशमें रसको ही काव्यकी प्रधान वस्तु मान लिया गया।

यह रस मुँहसे कहकर नहीं प्रकट किया जाता बल्कि नाना भावोंसे छन्दोंके संयोगसे, अलंकारोंकी सहायतासे, व्याकरणके भीतरसे, और अिसी प्रकारके नाना अिशारोंसे ध्वनित किया जाता है। किसी लड़कीने यदि यह कह दिया कि 'मेरा प्रिय अिस ओर आया है अिसलिअे मैं बहुत खुश हूँ।'

तो अेक व्यक्तिगत सम्वाद मात्र है और सो भी अितना मामूली कि कोअी मामूली-से-मामूली अखबार भी अिसे नहीं छापना चाहेगा। परन्तु यदि अुसने कहा :—

'नाचि अचानक हूँ अुठे बिनु पावस बन मोर।
जानति हौं नन्दित करी यहि दिसि नन्द-किशोर ॥'

तो यह अेक अुत्तम कविता हो जाअेगी। क्योंकि अुपमाके भीतरसे, लक्षणाके भीतरसे और समस्त पद-योजनाके भीतरसे अिसमें अेक अैसा रस ध्वनित हुआ है, जो किसी अेकका व्यक्तिगत प्रेम न होकर समस्त मानव-जातिके मनोरागको प्रकट करता है।

कविता क्या है, यह समझनेसे पहले, कविता क्या नहीं है, यह समझ लेना ज्यादा अच्छा है, क्योंकि अुस हालतमें हम कविताके लक्षणको आसानीसे परीक्षाकी कसौटीपर कस सकते हैं। हमने पहले ही लक्ष्य किया है कि कविता कहते ही हमारे मनमें सबसे पहली बात यह आती है कि वह पद्य है। परन्तु पद्यमें अैसी बहुत-सी बातें हो सकती हैं जो किसी प्रकार कविता नहीं कही जा सकतीं। पद्यमें ज्योतिष और वैद्यककी पुस्तकें भी लिखी गअी हैं, परन्तु अुन्हें कोअी कविता नहीं कहता। पद्यमें लिखे जाने मात्रसे कोअी चीज कविता नहीं हो सकती। बहुत-से शास्त्र अैसे हैं जो कविता नहीं हैं परन्तु वे जीवनको समझनेके अुत्तम साधन हैं विज्ञान काव्य नहीं है, दर्शन भी काव्य नहीं है, अितिहास काव्य नहीं है और पुराण भी काव्य नहीं है। काव्यकी अधिकांश व्याख्याअें अिन शास्त्रोंके आधारपर की गअी हैं, परन्तु ये सभी शास्त्र अकेले-अकेले और मिलकर भी कविता या काव्य नहीं कहे जा सकते। §

§ (१) विज्ञान तथ्यकी जानकारीपर आश्रित होता है। वैज्ञानिकका काम यह है कि वह वस्तुओंका अुस रूपमें ही अध्ययन करे जिस रूपमें हैं। वह अुन वस्तुओंका विश्लेषण करता है, परीक्षण करता है और अन्तमें नाना वस्तुओंके विश्लेषण और परीक्षणके बाद अुनके सामान्य धर्मोंका

कविके विषयमें नाना प्रकारकी लोकोक्तियाँ प्रचलित हैं जिनसे मालूम होता है कि कवि कोअी असाधारण मनुष्य होता है। निस्सन्देह वह सौ-पचास मामूली आदमियोंसे भिन्न होता है; परन्तु अिस विषयमें किसीको

---

पता लगता है। अिस प्रकार विज्ञान तथ्योंके भीतरसे अुनके सामान्य धर्मोंका पता लगाता है; फिर अुन सामान्य धर्मोंमें भी सामान्यता खोजता है। अिस प्रकार वह जागतिक प्रपंचके भीतरसे अेक सामान्य सत्य या 'अैक्य' को खोज निकालता है। अिस प्रकार विज्ञान भौतिक जगतके कारण, कार्य और सामान्य धर्मके अध्ययनके द्वारा अिस जगतकी अेक युक्तिसंगत और बुद्धिगम्य व्याख्या अुपस्थित करता है। काव्य अैसा नहीं करता। वह कार्य-कारण-परम्पराकी खोजमें सिर नहीं खपाता, और फिर भी अिस जगतके अन्तर्निहित सत्यको अुससे समझा जा सकता है। विज्ञान काव्य नहीं है।

(२) दर्शन भी काव्य नहीं है, क्योंकि दर्शनका प्रधान अुत्स है सन्देह। दार्शनिक जगतकी प्रत्येक वस्तुको जैसा है वैसा ही नहीं मानता। वह प्रत्येक वस्तुको सन्देहकी दृष्टिसे देखता है। जो कुछ दिख रहा है अुसके पीछे कोअी और रहस्य है, जैसा कुछ दिख रहा है वही चरम सत्य नहीं है, अिस पर्देके पीछे कोअी और व्यापार है। अुस बातको दार्शनिक अपनी सहज बुद्धिसे समझता है, विज्ञान अुसका साधन हो सकता है, परन्तु वह विज्ञानको ज्यों-का-त्यों नहीं मान लेता। वैज्ञानिक और दार्शनिक निरीक्षण-पद्धतियोंमें विशेष अन्तर यह है कि वैज्ञानिक कुछ भी पहलेसे नहीं मान लेता। वस्तुओंका स्वभाव-अध्ययन करते-करते वह सामान्य सत्यतक पहुँचनेका प्रयास करता है। जहाँ वह अपने अध्ययनमें बाधा पाता है वहाँ रुक जाता है और स्पष्ट रूपसे घोषणा करता है कि अब अिसके आगे विज्ञानकी गति बाधित है। दार्शनिक कहीं नहीं रुकता, अुसको अपनी सहज-बुद्धिसे निर्णीत सत्य ही मार्ग दिखाता है। जहाँ विज्ञानकी सहायता अुसे नहीं मिलती वहाँ वह अपनी तर्कबुद्धिसे अग्रसर होता है। लेकिन काव्य अैसा नहीं करता। अिसलिअे दर्शन भी काव्य नहीं है।

कोअी शंका नहीं है कि कवि है अिस दुनियाका ही जीव। वह जिन वस्तुओंसे अपना काव्य रचता है वे भी अिस दुनियाकी ही होती हैं, फिर भी हम अुनमें 'अलौकिक रस' का साक्षात्कार करते हैं। वस्तुत: अलौकिक शब्दका व्यवहार हम अिसलिअे नहीं करते कि वह अिस लोकमें न पाअी जानेवाली

---

(३) अिसी तरह अितिहास भी काव्य नहीं है। अुसका कार्य भी तथ्योंकी दुनिया है। वह अपने अस्तित्वके लिअे पद-पदपर बाह्य प्रमाणोंका आश्रय चाहता है। अितिहास अुन तथ्यमूलक घटनाओंकी व्याख्या है जो कालके भीतरसे मानव-जीवनके सम्बन्धमें अग्रसर होती रही है। काव्यमें अैतिहासिक व्यक्तियोंकी चर्चा हो सकती है, परन्तु वे सब समय तथ्यकी ही अुपज होंगी अैसा नहीं कह सकते।

(४) पुराण मनुष्यकी अुन कल्पनाओंका जातीय रूप है जो जगतके व्यापारोंको समझनेमें बुद्धिके कुंठित होनेपर अुद्‌भूत हुअी थीं और दीर्घकाल तक जातीय चिन्ताके रूपमें संचित होकर विश्वासका रूप धारण कर गअी हैं। काव्यकी कल्पना-कल्पना ही रहती है, वह सत्यको ग्रहण करनेमें सहायक होती है। कल्पनाने जहाँ विश्वासका रूप धारण किया वहाँ वह पुराण हो गअी, काव्य नहीं रही। काव्यकी कल्पना सदा सत्यको गाढ़भावसे अनुभव करनेका साधन बनी रहती है, स्वयं सत्यको आच्छादित करके प्रमुख स्थानपर अधिकार नहीं कर लेती है। सो, काव्य पुराणसे भिन्न वस्तु है।

¶ कुछ लोगोंने कविताको जगतके व्यापारोंको अभिव्यक्त करनेका साधन बताया है। यह गलत बात है। कवि जो कुछ संसारमें घटता हुआ देखता है अुसकी रिपोर्ट नहीं लिखा करता और जैसा कि कविवर रवीन्द्रनाथ ठाकुरने कहा है, "कविताका विषय कुछ भी क्यों न हो, यहाँतक कि वह कोअी दैनिक तुच्छ व्यापर भी हो, तो भी अुस विषयको ही शब्द-चित्रमें नकल करके व्यक्त करना अुसका अुद्देश्य कदापि नहीं है। विद्यापतिने लिखा है :—

किसी वस्तुका द्‍योतक है बल्कि अिसलिअे करते हैं कि लोकमें जो अेक नपी-तुली सचाअीकी पैमाअिश है अुससे काव्यगत आनन्दको नहीं नापा जा सकता। बाबू श्यामसुन्दरदासने अिसीलिअे कहा है कि "काव्यके सत्यसे हमारा अभि-

---

जब गोधूलि समय बेलि
धनि मन्दिर बाहिर भेलि
नव जलधरे बिजुलि-रेहा द्‌वंद्‌व पसारि गेलि।

सायंकाल गोधूलि बेलामें पूजा समाप्त करके बालिका मन्दिरसे निकलकर घरको लौटती है—हमारे देशके संसारिक काज-कर्ममें यह घटना नित्य ही घटती रहती है। यह कविता क्या शब्द-रचना द्वारा अुसीकी पुनरावृत्ति है ? जीवन-व्यापारमें जो बातें घटा करती हैं; अुन्हींको व्यवहारकी जवाबदेहीसे मुक्त करके कल्पनाद्वारा अुपभोग करना ही क्या अिस कविताका लक्ष्य है ? मैं यह बात कभी भी स्वीकार नहीं कर सकता। वस्तुतः बालिका मन्दिरसे निकलकर घरको चली है, यह विषय अिस कविताकी प्रधान प्रतिपाद्‍य वस्तु नहीं है। अिस विषयको केवल अुपलक्ष्य करके छन्दसे, पद-संघटनासे, वाक्य-विन्यास से, अुपमा संयोगसे, जो अेक समग्र, वस्तु तैयार हुअी है, वही असली चीज है। वह वस्तु मूल विषयके अतीत है, वह अनिर्वचनीय है।" रवीन्द्रनाथके अुपर्युक्त अुद्‍धरणसे जो बात अत्यन्त स्पष्ट हुअी है वह यह है कि कविताके आपाततः दिखनेवाले शब्द या अर्थ बड़ी बात नहीं हैं, अुनको अुपलक्ष्य करके कवि किसी अखंड या समग्र वस्तुको ध्वनित करता है। पुराने आचार्योंकी भाषामें कहना होता तो हम कहते कि अभिधा या लक्षणा द्वारा जो अर्थ प्राप्त होता है वह कविताकी बड़ी बात नहीं है। शब्दसे, अर्थसे, पद-विन्याससे, छन्दसे, अलंकारसे अेक अनिर्वचनीय रस-वस्तु व्यंग्य होती है। रसध्वनि ही काव्यका प्राण है।

प्राय यह है कि काव्यमें अुन्हीं बातोंका वर्णन नहीं होना चाहिअे, और न होता ही है, जो वास्तवमें सत्यताकी कसौटीपर कसी जा सकती हैं, पर अुनका भी वर्णन होता है और हो सकता है जो सत्य हो सकती हैं।"§

‡ § अूपर हम बराबर तथ्य और सत्यकी बात करते रहे हैं। दोनोंमें क्या अन्तर है, यह समझ लिया जाअे। "हमारा मन जिस ज्ञानराज्यमें विचरण कर रहा है वह दोमुँहा पदार्थ है। अुसकी अेक ओर है तथ्य और दूसरी ओर सत्य। जैसा है वैसे ही भावको तथ्य कहते हैं और वह तथ्य जिसे आश्रय करके टिका है वह सत्य है। मुझमें जो 'मैं' बँधा हुआ है वही मेरा व्यक्तिरूप है। यह तथ्य अन्धकारका बाशिन्दा है, वह अपनेको स्वयं प्रकाशित नहीं कर सकता। जभी अिसका परिचय पूछा जाअेगा तभी वह (परिचय) अेक अैसे बड़े सत्यके द्वारा दिया जाअेगा जिसे आश्रय करके वह टिका हुआ है। अुदाहरणार्थ कहना होगा मैं हिन्दुस्तानी हूँ। लेकिन हिन्दुस्तानी ह क्या चीज? वह तो अेक अविच्छिन्न पदार्थ है, जो न छुआ जा सकता है, न पकड़ा जा सकता है। तथापि अुस व्यापक सत्यके द्वारा ही अुसका परिचय दिया जा सकता है। तथ्य खंडित और स्वतन्त्र है, सत्यके भीतर ही वह अपने बृहत अैक्यको प्रकाशित करता है। मैं व्यक्तिगत 'मैं' हूँ अिस छोटेसे तथ्यके भीतर 'मैं मनुष्य हूँ,' अिस सत्यको जब मैं प्रकाशित करता हूँ तभी अुस विराट अेकके आलोकसे नित्यताके भीतर मैं अुद्भासित होता हूँ। तथ्यके सत्यका प्रकाश ही प्रकाश है। चूंकि साहित्य और ललित-कलाका काम ही प्रकाश करना है, अिसलिअे तथ्यके पात्रको आश्रय करके हमारे मनको सत्यका स्वाद देना ही अुसका काम है। यह स्वाद अेकका है, असीमका है। मैं 'व्यक्तिगत मैं हूँ' यह मेरी सीमाकी ओरकी बात है, यहाँ मैं व्यापक 'अेक' से विच्छिन्न हूँ। किन्तु 'मैं मनुष्य हूँ' यह मेरे असीमकी ओरकी बात है। यहाँ मैं विराट 'अेक' के साथ युक्त होकर प्रकाशमान हूँ।

"गोधूलिकामें अेक बालिका मन्दिरसे निकल आअी. यह तथ्य हमारे लिअे बहुत मामूली बात है। ... यह चित्र हमारे

*अिस प्रकार कवि यद्‌यपि दुनियाकी साधारण वस्तुओंको ही अुपादानके रूपमें व्यवहार करता है परन्तु अुसका अर्थ असाधारण होता है। पुराने पंडितोंने कहा है कि यदि कविके प्रयोग किअे हुअे शब्द अुसके साधारण प्रचलित ( कोश-व्याकरण-सम्मत ) अर्थको वताकर ही रह जाते हैं तो वह कविता अुत्तम कोटिकी नहीं मानी जा सकती। जव छन्द, अलंकार, पद-संघटना आदिके योगसे कवि पाठकको चित्तको सत्व गुणमें स्थिर कर देता है (दे०पृ०३९**)—अर्थात अुसे दुनियाकी संकीर्णताओंसे अूपर अुठा ले जाता है; वह 'मैं' और 'मेरे' के संकीर्ण घेरेसे वाहर निकल आता है, तभी अुसे रसका अनुभव होता है। अिसीलिअे यह रस अलौकिक कहा जाता है। अव, जो छन्द, अलंकार और पद-संघटना अिस रसका साक्षात्कार कराते हैं वे निश्चय ही काव्यके महत्वपूर्ण अस्त्र हैं। अिन्हें काव्यमेंसे हटाया नहीं जा सकता। परन्तु अितनी अवश्य याद रखनेकी वात है कि ये सभी साधन हैं; साध्य नहीं।

---

सामने स्पष्ट नहीं हो जाता। हम मानो सुनकर भी नहीं सुनते, किसी चिरन्तन 'अेक' के रूपमें वह वस्तु हमारे भीतर स्थान नहीं पाती। यदि कोअी—'मान-न-मान मैं तेरा मेहमान'—भला आदमी हमारा ध्यान खींचनेके लिअे फिरसे अिस खबरको सुनाने लगे तो हम खीझकर कहेंगे—बालिका अगर मन्दिरसे बाहर निकल आअी तो हमारा क्या? अर्थात हम अपने साथ अुसका कोअी सम्बन्ध अनुभव नहीं कर रहे हैं, अिसलिअे यह घटना हमारे लिअे सत्य ही नहीं है। किन्तु ज्यों ही छन्द, स्वर और अुपमाके योगसे यह मामूली बात सौन्दर्यके अेक अखंड अैक्यके रूपमें परिपूर्ण होकर प्रकट हुअी, त्यों ही यह प्रश्न शान्त हो गया कि 'अिससे हमारा क्या?' क्योंकि जब हम सत्यका पूर्णरूप देखते हैं तब अुसके द्वारा व्यक्तिगत सम्बन्धके द्वारा आकृष्ट नहीं होते, सत्यगत सम्बन्धके द्वारा आकृष्ट होते हैं।

"गोधूलिके समय बालिका मन्दिरसे निकल आअी, अिस बातको तथ्यके द्वारा यदि पूरा करना होता तो शायद और भी बातें कहनी पड़तीं आसपासकी अनेक खबरें अिसमें और जोड़ी जानेसे रह गअी हैं। कवि

यदि कवि अिन्हींको सब कुछ समझ ले और अैसी कविता लिखने वैठ जाअे जिसमें काव्यगत सत्यकी तो कोअी परवाह ही न की गअी हो और केवल छन्द, अलंकार और पद-लालित्यको ही वड़ा करके दिखानेकी चेष्टा की गअी हो तो अुसकी कविता अुत्तम नहीं मानी जाअेगी। अनाड़ी आदमीके हाथमें अच्छे अस्त्र दे दिअे जाअें तो वह अनर्थ कर वैठेगा। अलंकार, छन्द आदि भी वड़े प्रभावशाली अस्त्र हैं,—किसीने विहारीके दोहोंको 'नाविकके तीर' कहा था!—अुत्तम कवि अिन अस्त्रोंका प्रयोग जानता है, अनाड़ी तो केवल भावों और रसोंकी हत्याके लिअे ही अिसका अुपयोग करता है। हिन्दी-साहित्यके अितिहासमें अेक अैसा युग वीता है जिसमें अिन अलंकारों, छन्दों और अन्यान्य वाह्य साधनोंका जमकर अुपयोग किया गया है। अुन दिनों वड़े-वड़े अुत्तम कवि हुअे थे, जिन्होंने अिनसे कमालकी रस-सृष्टिकी है और

---

शायद कह सकता था कि वह मन-ही-मन मिठाअीकी बात सोच रही थी। बहुत सम्भव, अुस समय यही चिन्ता वालिकाके मनमें सबसे अधिक प्रबल थी। किन्तु तथ्य जुटाना कविका काम नहीं है। अिसीलिअे जो बातें बहुत ही जरूरी और वड़ी हैं वही कहनेसे रह गअी हैं। यह तथ्यका बोझ जो कम हो गया अिसीलिअे संगीतके बन्धनमें यह छोटी-सी बात अिस तरह अेकत्वके रूपमें परिपूर्ण हो गअी है। और कविता अितनी सुन्दर और अखंड होकर प्रकट हुअी है। पाठकका मन अिस सामान्य तथ्यके भीतरी सत्यको अिस गहराअीके साथ अनुभव कर सका है। अिस सत्यके अैक्यको अनुभव करके ही हम आनन्द पाते हैं।"—(रवीन्द्रनाथ)

अूपरका अुद्धरण जरा लम्वा हो गया है। परन्तु अुसम काव्यगत सत्यको जिस आसानीसे समझाया गया है वह दुर्लभ है। अिसलिअे लम्वा अुद्धरण हमारे बहुत कामकी चीज साबित होगा। दुनियामें ज्ञान दो श्रेणीका है। (१) तथ्यगत और (२) सत्यगत। अूपर तथ्य और सत्यके भेदको बहुत अच्छी तरहसे समझाया गया है। जिस बातको हम विशेष रूपसे यहां लक्ष्य करना चाहते हैं वह यह है कि अखंड अैक्यको आश्रय करके ही सत्य प्रकाशित होता है। जो बात हमें खंडित और विच्छिन्न तथ्योंका अनुभव कराती है वह काव्य नहीं हो सकती।

अैसे अनाड़ी कवि भी कम नहीं हुअे, जिन्होंने जबरदस्ती अलंकारोंकी पल्टन सजाकर रसके शान्त राज्यमें अुत्पात मचा दिया था।

जैसा कि अूपर बताया गया है, कवि अिस दुनियाकी मामूली चीजोंसे ही अपना कारबार चलाता है। अिसलिअे कवि अिन मामूली चीजोंको ठीक-ठीक पहचाने बिना अपना काम नहीं चला सकता। अच्छा शिल्पी जानता है कि कौन-सा पत्थरका टुकड़ा किस जगह बैठाया जाकर सौन्दर्यको सौगुना निखार देगा। और अुत्तम कवि भी जानता है कि कौन-सा शब्द या अर्थ या कौनसी वस्तु या वस्तुधर्म किस प्रकार प्रयुक्त होकर श्रोताको अुपयुक्त रस-ग्रहण करानेमें सहायता कर सकता है। जिस प्रकार मामूली अींट-पत्थरके टुकड़ोंसे स्थपति अुत्तम महल बना देता है अुसी प्रकार मामूली शब्दों और भावोंकी सहायतासे कवि अलौकिक रसकी सृष्टि करता है। अिसीलिअे दुनियाकी अत्यन्त मामूली बातोंकी जानकारी भी कविका आवश्यक गुण है। लेकिन सिर्फ जानना ही काफी नहीं है। जानते तो बहुत-से लोग हैं परन्तु अुसको ठीक-ठीक अनुभव भी करा देना कविका ही काम है। §

---

§ (१) कवि जिस किसी वस्तुका वर्णन करने क्यों न जाअे अुसका प्रथम कर्तव्य है "बिम्ब-ग्रहण" कराना। "बिम्ब-ग्रहण" है तो बहुत पुराना शब्द, पर आजकलकी साहित्यिक आलोचनामें यह आचार्य रामचन्द्र शुक्लका चलाया हुआ शब्द है। अिस वक्तव्यसे किसी वस्तुका संकेतित अर्थमात्र ग्रहण न होकर अुसका पूरा चित्र अुपस्थित हो वही वक्तव्य बिम्ब ग्रहण करानेमें समर्थ कहा जा सकता है। शुक्लजी अिसे भी अभिधा-शक्तिका ही कार्य मानते थे। हमने पहले ही लक्ष्य किया है कि नाना प्रकारके सादृश्य-मूलक अलंकारोंकी सहायतासे कवि पाठकको वक्तव्य वस्तुके गुण, क्रिया, या धर्मको गाढ़ भावसे अनुभव कराता है। परन्तु यह भी अेक साधन मात्र है। कविका वास्तविक कर्तव्य तो 'अेक'का अनुभव कराना ही है। बिम्ब-ग्रहण वस्तुतः तथ्य ही है (दे० पृ० ५४ ‡) सत्य नहीं। सादृश्यमूलक अलंकार जिस वस्तुके गुण या धर्मको गाढ़ भावसे अनुभव कराते हैं वे भी तथ्य ही हैं। यही कारण है कि केवल अलंकारोंकी प्रधानतावाले काव्यको आचार्योंने 'अवर' या निचले कोटिका ही काव्य माना है।

(२) छन्द:—छन्द कविताको गतिशील बनाते हैं तथा अुसके द्वारा पाठकके चित्तको संकीर्ण सीमाके बन्धनसे मुक्त करते हैं। कविवर सुमित्रा-नन्दन पन्तने कहा है कि "जिस प्रकार नदीके तट अपने बन्धनसे धाराकी गतिको सुरक्षित रखते हैं—जिनके बिना वह अपनी ही बन्धनहीनतामें धारा-का प्रवाह खो बैठती है—अुसी प्रकार छन्द भी अपने नियन्त्रणसे रागको स्पन्दन, कम्पन तथा वेग प्रदान करके निर्जीव शब्दोंके रोड़ोंमें अेक कोमल सजल कलरव भर करके अुन्हें सजीव बना देते हैं।" वस्तुतः भाषाके प्रभाव-धर्मका नाम ही छन्द है। बाणभट्टकी कादम्बरी गद्यमें लिखी गअी है, किन्तु अुसमें अपना अेक विशेष प्रवाह है जो नित्य प्रति व्यवहारमें आनेवाले गद्यमें नहीं पाया जाता। आयुर्वेद और ज्योतिषकी बहुत-सी पुस्तकें पद्य-में लिखी गअी हैं पर अुनमें वह अभाव नहीं है जो काव्यमें अत्यन्त आवश्यक रूपमें वर्तमान रहता है। छन्दोंकी पुस्तकोंमें जो लक्षण दिअे हुअे हैं अुनके पालनमात्रसे पद्य काव्यमय नहीं हो जाते। पद्यमें जब तक प्रवाह न हो तब तक वह काव्यका आवश्यक साधन नहीं बन सकता। प्रवाहशील गद्यमें भी अेक प्रकारका छन्दोधर्म वर्तमान रहता है। अुस धर्मके रहनेसे ही गद्य गद्य-काव्य होता है। अतः यह समझना भूल है कि 'छन्दोधर्म' अर्थात प्रवाह और गतिके बिना भी काव्यत्व सम्भव है।

(३) यमक, अनुप्रास आदि शब्दालंकार छन्दमें झंकार मारते हैं! अिसीलिअे छन्दके सहायक हैं। कवि छन्द और शब्दालंकारके सहारे अपने अभीष्ट तक पहुँचता है। अिसीलिअे अन्त्यानुप्रास या तुक कविताका अेक महत्वपूर्ण अुपादान माना गया है। यद्यपि तुकका न होना कोअी दोष नहीं है पर अुसका होना गुण अवश्य है।

दो बातें कवितामें प्रधान रूपसे विद्यमान पाअी जाती हैं। प्रथम यह कि कवि कुछ कहना चाहता है, और दूसरी यह कि अुस बातको कहनेके लिअे वह किसी रचना-कौशलका व्यवहार करता है। पहलेको भाव-पक्ष कहा गया है और दूसरेको कला-पक्ष। हम अब तक कला-पक्षका ही विवेचन करते रहे। अब भाव-पक्षपर आया जाअे।

अिन पाँच अवस्थाओंके साथ पुराने भारतीय आचार्योंकी बनाअी हुअी पाँच अवस्थाओंकी तुलना की गअी है। ये पाँच अवस्थाअें हैं—'आरम्भ', 'प्रयत्न', 'प्राप्त्याशा', 'नियताप्ति' और 'फलागम'। अिस विभागमें यह मान लिया गया है कि नाटककी समस्त क्रियाओंका कोअी फल होता है। 'आरम्भ' नामक अवस्थामें यह फल अंकुरित होता है। 'प्रयत्न' में नायक अुसे पानेका प्रयत्न करता है। 'प्राप्त्याशा' में अुस फलके पानेकी आशा होती है। फिर मार्गमें आअे हुअे विघ्नोंका अुच्छेद होता है और फल प्राप्त करना निश्चित हो जाता है, अिस अवस्थाका नाम 'नियताप्ति' है। अन्तमें 'फलागम' होता है अर्थात नायकको अभिलषित फल मिल जाता है।

सुप्रसिद्ध विद्वान बाबू श्यामसुन्दरदासके अिन दोनों विभागोंमें जो दृष्टिकोण लक्षित हो रहे हैं अुनका अन्तर अिस प्रकार समझाया गया है:— "विरोध और झगड़े आजकलकी सभ्यताके परिणाम हैं। कम-से-कम अिनका विकास और वृद्धि आजकलकी सभ्यतामें हुअी है। प्राचीन भारतमें भी विरोध और झगड़े थे, पर वे अितने अधिक और प्रत्यक्ष नहीं थे कि रंगशालाओंपर अुनके अभिनयकी आवश्यकता होती। हमारे यहाँके प्राचीन नाटक तो केवल धर्म, अर्थ और कामके अुद्देश्यसे रचे और खेले जाते थे।"

हमने अूपर देखा है कि पश्चिमी पंडितोंने जिसे 'विरोध' कहा है वह दो व्यक्तियों या दलोंके विरोधतक ही सीमित नहीं है, वह सत और असतके विरोधतक भी मर्यादित नहीं है, वह नायकके भीतरी मनोभावों, सामाजिक रूढ़ियों या परिस्थितियोंके साथ भी हो सकता है। नाटकमें 'विरोध' अिसलिअे नहीं होता कि विरोधको आजकल रंगभूमिमें दिखानेकी कोअी 'आवश्यकता' आ पड़ी है, बल्कि अिसलिअे होता है कि किसी-न-किसी विरोधके भीतरसे ही नाटककी क्रिया अग्रसर हो सकती है। यह गति-शास्त्रका सामान्य नियम है कि दो विरोधी शक्तियोंके संघर्षसे ही गति पैदा होती है।

यह 'विरोध' 'मृच्छकटिक' में भी है और 'शकुन्तला' में भी है। *अितना अवश्य ही कहा जा सकता है कि अिन नाटकोंमें 'विरोध' का सुर कभी प्रबल करके नहीं दिखाया जाता, अुसका अन्त सामंजस्यमें होता है। 'अुत्तरचरित' भवभूतिका लिखा हुआ प्रसिद्ध भारतीय नाटक है। अिस नाटकका विश्लेषण करके देखा जाअे कि वहाँ यह विरोध या द्वन्द्व किस प्रकार दिखाया गया था। अिस नाटकका हिन्दी अनुवाद कविवर सत्यनारायण 'कविरत्न' ने किया था। §

§ कअी आलोचकोंने कहा है कि भवभूतिका 'अुत्तरचरित' नाटककी अपेक्षा काव्य अधिक है। अिसमें बारह वर्षसे भी अधिक दीर्घकालकी घटनाअें कही गअी हैं। और कुछ पात्र तो (जैसे—लव, कुश और चन्द्रकेतु) अैसे हैं जो नाटकमें महत्वपूर्ण भाग लेते हैं, फिर भी नाटककी घटना आरम्भ होनेके समय जन्मे ही नहीं थे! जिस वस्तुको पश्चिमी नाट्यशास्त्रियोंने 'समय-संकलन' और 'देश-संकलन' कहा है (दे०पृ० १२० ⁑) अुसकी भवभूतिने बिल्कुल अुपेक्षा की है, परन्तु फिर भी अुनकी प्रतिभाने अितने दीर्घकालमें व्याप्त घटनाको बड़ी सावधानीसे सम्हाला है। पाठक समयके व्यवधानको अेकदम

*यह भी स्मरण रखना चाहिअे कि भारतीय नाट्य-शास्त्रमें बताअी हुअी ये अवस्थाअें नाटकीय कथानकके विकासकी अवस्थाअें हैं। नाटकके पाँच अुपादान और होते हैं। अुन्हें शास्त्रमें 'अर्थ प्रकृति' कहा जाता है। पाँच और अवस्थाअें गिनाअी गअी हैं, जिनका नाम 'सन्धि' दिया गया है। ये नाटकीय क्रियाको ध्यानमें रखकर अुद्भावित की गअी हैं। 'सन्धि' का शब्दार्थ 'जोड़' है और अिसलिअे सहज ही अनुमान होता है कि पहले बताअी हुअी अवस्थाओंको जोड़ना ही सन्धियोंका कार्य है। जहाँ नाटकीय क्रियाका स्वाभाविक विराम होता है, अेक अवस्थासे दूसरी अवस्था संक्रमित होती है, वही सन्धि होती है। पाँच सन्धियाँ अिस प्रकार हैं :—मुख (आरम्भ), प्रतिमुख (क्रियाकी प्रगति), गर्भ (अुद्भव या विकास), विमर्श (विराम) और परिसमाप्ति या निर्वहण।

नाटककी क्रिया वस्तुतः दो प्रकारकी होती है :—'साक्षात् प्रवर्तित' या 'प्रत्यक्ष' तथा 'असाक्षात प्रवर्तित' या 'परोक्ष'। 'प्रत्यक्ष' और 'परोक्ष' शब्द अधिक सुगम हैं, जिनके लिअे 'साक्षात् प्रवर्तित' और 'असाक्षात् प्रवर्तित' ये दो शब्द शास्त्रमें प्रयुक्त होते हैं। 'प्रत्यक्ष' क्रिया नाटकके रंगमंचपर दिखाअी देती है। मारना, लड़ना आदि अैसी ही क्रियाअें हैं, परन्तु 'अप्रत्यक्ष' या 'परोक्ष' क्रियाअें सात्विक अभिनयसे दिखाअी जाती हैं। (दे०पृ०११२*)। दुखी होना, आनन्दित होना आदि अैसी ही क्रियाअें हैं। शेक्सपियरके नाटकोंमें 'प्रत्यक्ष' क्रियाका बाहुल्य है और बर्नर्डशा तथा रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें 'परोक्ष' क्रियाका। दोनोंमें सामंजस्य

---

भूल जाता है। भवभूतिकी अुर्वर कल्पनाने अेक-पर-अेक अैसे आकर्षक और हृदयग्राही चित्रोंकी सृष्टि की है कि पाठक अुन्हींमें अुलझा रह जाता है। प्रथम अंकमें अुस अपूर्व योग्यताका परिचय मिलने लगता है। नाटकमें जब कोअी अैसा दृश्य आता है, जिसमें पात्र विपत्तिके कगारपर खड़ा होकर सुखकी कल्पना करता रहता है और वह स्वयं तो अुस विपत्तिकी खबर नहीं रखता पर दर्शक अुसे जानता होता है, तो अिस परिस्थितिको नाटकीय 'भाग्य-विडम्बन' कहते हैं।

प्रथम अंकमें सीता अेक अतिशय क्रूर भाग्य-विडम्बनाके दरवाजेपर खड़ी हैं। यह वे नहीं जानतीं और पूर्व जीवनके वनवासकालीन आनन्द और दुखसे मिश्रित चित्रोंको देखती जाती हैं, तथा फिर अेक बार अुन दृश्योंके देखनेकी अभिलाषा प्रकट करती हैं। अिस प्रकार अुनके भावी निर्वासनका बहाना रामको बड़ी आसानीसे मिल जाता है। अुस समय समस्त वृद्धजनोंको अयोध्यासे दूर रखकर नाटककारने रामके क्रूर निश्चयके मार्गकी सभी बाधाओंको अेकदम दूर कर दिया है। अिस प्रकार शुरूमें नाटकके भीतर रामका अन्तर्निहित 'द्वन्द्व' या 'विरोध' का सूत्रपात हो जाता है। समस्त नाटकके भीतर रामका अन्तर्द्वन्द्व—अुनके भीतरी प्रेम और बाहरी राज-कर्तव्यके द्वन्द्व—बहुत चतुरताके साथ शुरूमें ही दिखा दिया गया है।

रामके चरित्रमें व्यक्तिकी अपेक्षा राजाके बाह्य कर्तव्यका जो प्राधान्य है अुसीने नाटकको अेक अपूर्व करुण भावसे आर्द्र बना दिया है। परन्तु

विधान होना चाहिअे। नाटककारको अिस बातका पूरा ध्यान रखना चाहिअे कि अकारण कोअी क्रिया न दिखाअी जाअे। प्रत्येक क्रियाका अुद्देश्य होना चाहिअे। अिसी अुद्देश्यसे नाटककी क्रिया रसोद्रेकमें सहायता करती है।

भरतमुनिने कहा है कि नाटक अवस्थाओंके अनुकरणका नाम है। अनुकरण केवल तीन तत्वोंतक ही सीमित है—(१) घटनाका (२) पात्रका और (३) बातंचीतका। तीनोंके अनुकरण तीन-तीन तरहसे हो सकते हैं। या तो अुन्हें, जैसा वे होते हैं अुससे अच्छा करके दिखाया जा सकता है; या बुरा करके दिखाया जा सकता है; या ज्यों-का-त्यों दिखाया जा सकता है। चाहे

---

चूंकि सीताके चरित्रमें अेकरसता अधिक है अिसलिअे नाटककार शुरूमें ही अुनकी ओर पाठकका ध्यान नहीं आकृष्ट कर सका है परन्तु तृतीय अंकमें जहाँ सीता अपने प्रियतमको देखती और क्षमा करती है वहाँ भवभूतिका चित्रण अत्यन्त सुकुमार हुआ है। राम यद्यपि कर्तव्य-पालनमें कठोर हैं पर सीताके प्रति अुनका प्रेम निस्सन्देह अत्यधिक है। रामके चरित्रगत अिस भीतरी विरोधको जितना अिस अंककी घटनाअें स्पष्ट करती हैं अुतना और किसी अंककी नहीं। देशी और विदेशी सभी पंडितोंने स्वीकार किया है कि अिस अंकमें सीताके शान्त, गम्भीर और अुदार आत्मसमर्पणमें अेक अैसी रस-वस्तुका साक्षात्कार होता है जो भवभूतिकी अपनी विशेषता है। सारे अंकमें यद्यपि कुछ अप्राकृतिक अवस्थाओंका सहारा नाटककारने लिया है, पर बड़ी चतुरताके साथ अिस दैवी सहायताने भावी मिलन और प्रेमको सान्द्ररूपमें प्रकट करनेका मार्ग प्रशस्त कर लिया है।

'अुत्तरचरित' का तृतीय अंक कवित्व, कल्पना और रस-परिपाककी दृष्टिसे बेजोड़ है। अन्तिम अंकमें भवभूतिकी नाटकीय प्रतिभा सर्वोच्च स्थान-पर अुठी है। केवल भारतीय नाटकोंकी मिलनान्त होनेवाली रूढ़िके पालनके लिअे भवभूतिने अन्तिम अंकमें मिलन नहीं कराया है। वस्तुतः नाटक जिस रास्ते अग्रसर हुआ है अुसकी सर्वोत्तम परिणति यही है। अैसा न होता तो जैसा कि अे. बी. कीथने लिखा है, आधुनिक पश्चिमी आलोचककी दृष्टिमें भी नाटक अपूर्ण ही रह जाता।

नाटक यथार्थवादी हो या आदर्शवादी। पहले दो तरीके भद्दी रुचिके परिचायक हैं। यथार्थसे बुरा करके जो अनुकरण होगा अुसमें खून-खच्चर, शराब-कबाब, हत्या-डकैती आदिका प्राधान्य होगा। जो यथार्थसे अच्छा होगा अुसमें आकाशवाणी, देवत्वारोप, पुष्पवृष्टि आदिका प्राधान्य होगा।

वस्तुतः नाटकका अनुकरण वास्तविक होना चाहिअे। केवल अुसका प्रभाव अैसा होना चाहिअे जो मनुष्यको पशु-सुलभ मनोवृत्तियोंसे अूपर अुठाअे। मनुष्य नाना प्रकारकी दुर्बलता और शक्तियोंका समन्वय है, अुसका अनुकरण भी वैसा ही होना चाहिअे। कुछ लोगोंको यह भ्रम है कि पाश्चात्य देशोंमें जिसे 'ट्रेजेडी' कहते हैं वह दुखान्त या वियोगान्त घटना ह। असल बात यह नहीं है। 'ट्रेजेडी' दुखान्त नाटक है, अिसमें सन्देह नहीं, परन्तु यदि चरित-नायकमें अैसी स्वाभाविक दुर्बलता न हो, जो अुसके दुखमय अन्तको स्वाभाविक रूपमें बढ़ा ले चले, तो वह चीज 'ट्रेजेडी' नहीं कही जाअेगी। यदि शुरूमें ही मान लिया जाअे कि चरित-नायक कभी भी सत्पथसे विचलित नहीं होनेवाला व्यक्ति है तो 'ट्रेजेडी' का रस-परिपाक अच्छा नहीं होगा, क्योंकि 'ट्रेजेडी' के समस्त दुखोंका मूल अुस चरित-नायककी दुर्बलता ही है। अिसलिअे नाटकीय चित्रणमें वास्तविकता आवश्यक है। अिन वास्तविकताओंके भीतरसे ही अुत्तम नाटककार महान बनानेवाले नाटकीय प्रभावको पैदा करता है। §

---

§ चरित्र-प्रधान नाटकोंके प्रसंगमें हिन्दीके प्रसिद्ध नाटककार श्री जयशंकर 'प्रसाद' का नाम लिया जा सकता है। अुनके नाटकोंमें प्रधान आकर्षण दो हैं :—(१) शक्तिशाली चरित्र और (२) कवित्वमय वातावर ण यद्यपि अुनके चरित्रोंमें अनेक श्रेणीके लोग नहीं है, तथापि वे अितने सजीव हैं कि पाठक अुनको भूल नहीं सकता। अुनके आदर्श पात्रोंमें वीरता, प्रेम और देशभक्ति आवश्यक रूपसे विद्यमान रहते हैं। अिसका परिणाम यह हुआ है कि अुनमें बहुविधता नहीं आ पाअी है।

*ऊपर जिस देश-संकलन, काल-संकलन और वस्तु-संकलनकी चर्चा की गअी, अुसपर यहाँ विचार कर लिया जाअे। बहुत प्राचीन कालसे यूनानके नाट्यशास्त्रियोंने वस्तु, काल और देश-सम्बन्धी तीन बातोंके संकलनकी मर्यादा बाँध दी थी—अर्थात किसी नाटकका पूरा अभिनय किसी अेक ही कृत्यसे सम्बद्ध होना चाहिअे; चौबीस घंटेमें घटित घटनाका ही संक्षिप्त रूप होना चाहिअे और किसी अेक ही स्थानपर घटित घटनाका रूप होना चाहिअे। अिनको क्रमशः 'वस्तु-संकलन,' 'काल-संकलन,' और 'देश-संकलन' कहा जाता है। शेक्सपियरने अिन तीन संकलनोंको नहीं माना और आजकलके नाटककार भी अुन्हें ज्यों-का-त्यों नहीं मानते। यद्यपि अेक दिन, अेक स्थान और अेक कृत्यकी संकीर्ण मर्यादा मान्य नहीं हो सकती, क्योंकि अिससे नाटककार अनावश्यक बन्धनोंसे जकड़ जाता है; पर अिन तीनों संकलनोंके अन्तर्निहित सत्यको भुलाया नहीं जा सकता। रंगमंचपर यदि अेक दृश्य आजका

---

अुनके सभी आदर्श और आकर्षक पुरुष-पात्रोंको तीन मोटे विभागोंमें बाँट लिया जा सकता है :—

(१) तत्वचिन्तक (२) कर्मठ वीर सैनिक और (३) कुटिल राजनीतिज्ञ। ये सभी पात्र प्रेमी होते हैं और प्रेम ही अिनको दुर्बल या सबल बनाता है। अुनके स्त्री-पात्रोंमें भी ये ही बातें लागू होती हैं। अुन्हें भी तीन श्रेणियोंमें बाँट लिया जा सकता है :—(१) कुटिल राजनीतिज्ञाअें (२) प्रेमिकाअें और (३) दुर्बल हृदयकी महत्वाकांक्षिणी स्त्रियाँ।

अुनके सभी नाटकोंमें कुछ घटा-बढ़ाकर ये छह प्रकारके चरित्र खोजे जा सकते हैं। फिर भी 'प्रसाद'जीके पात्र अुस प्रकारके 'टाअिप' नहीं हैं, जैसा कि पुराने साहित्यमें राजा, रानी, ब्राम्हण, मन्त्री आदिके 'टाअिप' बन चुके थे। रानीको कैसा होना चाहिअे, राजाको कैसा होना चाहिअे, ये बातें पहलेसे ही तय हो जाती थीं। नाटककार अिन 'टाअिपों'को ही रसोद्रेकका वाहन बनाता था। 'प्रसाद'जीके नाटक अुस प्रकारके 'टाअिप' नहीं हैं। परन्तु अुसकी समूची ग्रन्थावली पढ़नेवाला पाठक यह जरूर अनुभव करेगा

दिखाया गया हो और दूसरा दस वर्ष बादका तो सहृदय श्रोताके चित्तमें विकल्प अुत्पन्न होगा और अुसकी रसानुभूतिमें बाधा पड़ेगी। अिसी तरह दृश्य यदि दूर देशोंमें पटापट परिवर्तित होते जाअें तो भी सहृदयका चित्त विकल्पमें पड़ जाअेगा। अिसलिअे नाटकके देश, काल और वस्तुमें यथासम्भव कम अन्तर होना आवश्यक है। दीर्घकालका कौशल दिखानेके लिअे नाटककारको कौशलसे काम लेना चाहिअे। यदि बीच-बीचमें कुछ दूसरे दृश्यसे दर्शकको अिस प्रकार अुलझा दें कि दर्शक देशगत और कालगत व्यवधानोंको भूल जाअे तो कालगत व्यवधान खटकता नहीं। कालिदासने शकुन्तलाके प्रत्याख्यान और पुनर्मिलनके बीच अितने अनेक दृश्योंकी अवतारणा की है कि काल और देश-विषयक व्यवधान दर्शकको याद ही नहीं रहता।

नाटक बहुत अधिक निस्संग रचना है। सारे नाटकमें कहीं भी यह मौका नहीं रहता कि हम नाटककारके अपने जीवन या अपने विचारोंके विषयमें कुछ जान सकें। प्राचीन कालमें भारतीय नाटककारोंने

---

कि यद्यपि अुनके पात्र पुरानी रूढ़ियोंके अनुसार 'टिपिकल' तो नहीं हैं परन्तु अुनके अपने ही मनसे गढ़े हुअे 'टाअिप' अवश्य हैं।

'प्रसाद'जीके नाटकोंका दूसरा आकर्षण अुनका कवित्वमय वातावरण है। अुनके कअी चरित्र 'मनुष्य' रूपमें प्रगीत मुक्तक हैं। देवसेना और कार्नेलिया अैसे ही मुक्तक काव्य हैं। अुनके जीवनमें अेक प्रकारका संगीत है अेक विशेष 'छन्द' है। परन्तु केवल चरित्र ही नहीं 'प्रसाद'जीके सारे नाटकोंका वातावरण ही कवित्वमय है। पात्रोंकी बातचीतमें, नाममें, हिलने-डुलनेमें, सर्वत्र कवित्वका सुर ही प्रबल है। अुन्होंने अपने युगके प्रधान प्रश्नोंसे मुँह नहीं मोड़ा है। अुनके नाटकोंमें राष्ट्रीयता, साम्प्रदाअिक झगड़े, स्त्रीका समानाधिकार, युद्धका विषमय परिणाम, साम्राज्यवाद, विदेशी शासन आदि सभी बातें आअी हैं। पर सब कुछपर कवित्वका अेक मोहक आवरण पड़ा हुआ है। अिस प्रकार 'प्रसाद'जीके नाटकोंको अुनके चरित्रों और कवित्वमय वातावरणने आकर्षक बना दिया है।

अिस कठिनाअीपर विजय पानेके लिअे नाटकके आरम्भमें 'प्रस्तावना' रखनेकी प्रथा चलाअी थी। प्रस्तावनामें नाटकका सूत्रधार (व्यवस्थापक) अपनी पत्नी नटीसे बातचीत करता था और कविके नाम, धाम और यशका पता तो बताता ही था, नाटक किस अवसरपर खेलनेके लिअे बनाया गया था और अुसमें किस प्रकारकी बात आनेवाली है, अिसकी सूचना भी बड़े कौशलसे दे देता था! नअे युगमें यह प्रथा अुठ गअी है। छापेकी मशीनने अिस विषयमें दर्शककी सहायता की है। साधारणतः नाटककारका नाम और अभिनेताओंके नाम भी छापकर दर्शकोंतक पहुँचा दिअे जाते हैं। पर अिस नवीन प्रयत्नमें न तो पुराना कौशल ही रह गया है, और न वह रसमय कवित्व ही, जो प्रस्तावनाको जीवन्त बना देते थे। फिर भी नाटक निस्संग रचना है, यह बात भुलाअी नहीं जा सकती। अिसलिअे नाटकमें कविका क्या अुद्देश्य है, यह समझना कठिन रह ही जाता है।

प्राचीन युगमें नाटक काव्यका ही अेक भेद माना जाता था। अिसलिअे अुसमें काव्यतत्व प्रचुर मात्रामें पाया जाता था। अिधर पश्चिमके वर्नार्डशा आदि लेखकोंसे प्राप्त प्रेरणाने हमारे लेखकोंको अधिक गद्यात्मक और बुद्धिमूलक नाटक लिखनेको प्रवृत्त किया है। अिन नाटकोंमें सामाजिक रूढ़ियोंके पर्देके पीछे जो नग्न सत्य है अुसके तथा चिराचरित प्रथाके मूलमें निहित सत्यका विरोध दिखाया जाता है। विरोधी प्रायः तुल्यबल होते हैं और नाटकके अन्तमें दर्शक केवल समाजको विश्लेपण करनेकी बुद्धि और अनिश्चय लेकर अुठता है। अिन्हें 'समस्या नाटक' नाम दिया गया है। §

§ व्यक्ति और समाजके सम्बन्धमें सबसे प्रमुख और प्रधान है स्त्री और पुरुषका सम्बन्ध, जिसे वर्नार्डशाने अेक जगह 'अन्ध-जीवन-शक्ति' (ब्लाअिड लाअिफ-फोर्स) कहा है। अिस अन्धशक्तिके साथ मनुष्यके परिमार्जित संस्कारोंका पदे-पदे विरोध है।

हिन्दी 'समस्या' नाटकाकारोंमें सबसे अधिक प्रतिभाशाली लक्ष्मी-नारायण मिश्र हैं। अुन्होंने 'जो अनुभव किया है', असे 'नाटकके रूपमें'

लेकिन हिन्दीमें आज भी नाटकोंमें कवित्व पूरी मात्रामें है। तीन श्रेणीके नाटक अैसे लिखे गअे हैं जो काव्यके तत्वोंसे परिपूर्ण हैं :—

(१) प्रथम है 'रूपक नाट्य'—जिनमें या तो मानवीय मनोरागों—जैसे :—कामना, विलास, सन्तोष, करुणा आदि—को मनुष्य रूपमें कल्पना करके नाटकीय रस-सृष्टि करनेका प्रयास होता है, या प्रकृतिके भिन्न-भिन्न अुपादानोंकी मानव रूपमें अवतारणा की जाती है। प्रसादजीकी 'कामना' प्रथम श्रेणीमें और सुमित्रानन्दन पन्तजीकी 'ज्योत्स्ना' दूसरी श्रेणीमें आती है। अिन रूपकोंके माध्यमसे नाटककार अपना अभिमत अुद्देश्य व्यक्त करता है।

(२) 'गीति नाट्य' पद्यात्मक बातचीतके रूपमें लिखे जाते हैं। यह भी कवित्वकी मात्रा लिअे होते हैं। कवित्वसे मतलब केवल पद्य-बद्धतासे नहीं बल्कि भावावेग, कल्पना और झंकारके वातावरणसे है। नाटकोंकी गद्यात्मक क्रियाका अिसमें प्राधान्य नहीं होता, यद्यपि वह नाटकीय गुण अिसमें रहना आवश्यक है, जो पात्रों और घटनाओंके घात-प्रतिघातसे गति अुत्पन्न करता है। हिन्दीमें बहुत बड़ी प्रतिभावाला गीति-नाट्यकार कोअी नहीं है।

---

हमारे सामने रख दिया है, यथार्थ, ज्यों-का-त्यों। अुन्होंने जान-बूझकर मनोरंजनके लिअे या धोखा देनेके लिअे किसीको पापी, या पुण्यात्मा नहीं बनाया, बल्कि अपने चरित्रोंको जिन्दगीकी सड़कपर लाकर छोड़ दिया है। वे अपनी प्रवृत्तियों और परिस्थितियोंके चक्करदार घेरेमें होकर रुकते हुअे, थमते हुअे, ठोकर खाते हुअे आगे बढ़ते गअे हैं, और नाटककार बराबर अेक सच्चे जिज्ञासुकी तरह बड़ी सावधानीसे चलता गया है। प्रेमचन्दजीके चरित्रोंकी तरह अुनके मूलमें ही क्रान्ति नहीं है। क्रान्ति है अुनके अन्तमें। यह सच है कि अुन्होंने भी क्रान्ति की है, सामाजिक या राजनैतिक नियमोंकी अवहेलना की है; किन्तु कब ?—विरोधी अुपकरण जब जिन्दगीकी राह रोककर खड़े हो जाते हैं। यही स्वाभाविक है। मिश्रजीकी यह अीमानदारी अुनके नाटकोंमें भारी आकर्षण ला देती है। अुन्होंने पुरानी भावुकताके प्रति विद्रोह किया है। अुनका

(३) अिन्हींसे मिलते-जुलते अर्थात भावावेग, कल्पना और झंकारका कवित्वमय वातावरण लिअे हुअे अेक और प्रकारके नाटक होते हैं, जो पद्यमें लिखे जाते हैं। अिन्हें 'भाव-नाटच' नाम दिया गया है। अैसे नाटकोंमें सबसे प्रख्यात है गोविन्दवल्लभ पन्तकी 'वरमाला'। श्री अुदयशंकर भट्टने भी अनेक गीति-नाटचों और भाव-नाटचोंकी रचना की है।

अिधर 'अेकांकी नाटकों' का भी प्रचलन बढ़ रहा है। पुराने जमानेमें भी अेक अंकमें समाप्त होनेवाले नाटक लिखे गअे हैं। परन्तु अिधरके प्रयत्न नअे हैं। अिनमें गद्यात्मकता, मनोविश्लेषणकी प्रवृत्ति और समस्याओंकी ओर संकेत ही प्रधान हो अुठा है। ये कहानीकी भाँति वैयक्तिक स्वाधीनता और गद्य-युगकी अुपज हैं। अिनमें बड़े नाटकोंकी भाँति चरित्रके विकासका ज्यादा अवकाश नहीं होता। कहानीकी भाँति अेकांकी नाटकके

---

कहना है कि "प्रतिभा यदि वास्तवमें कहीं है तो वह अुसी पुराने रास्तेमें धूलके भीतर घसीटी नहीं जा सकती। अुसकी अिच्छा कानून है, वह जिधर नजर डालती है, नियम बनते जाते हैं। कलाकार वह कम्पास है जो तूफानमें ठीक अुत्तरकी ओर अिशारा—संकेत—करता है।" अिस दृष्टिसे अिनके नाटकोंमें 'ठीक अुत्तरकी' ओर संकेत करना ही आदर्श है, फिर भी अुन्होंने अपने नाटकोंको जो 'समस्या नाटक' कहा है अुसका कारण यह है कि वे पहलेसे ही समाधानको दृष्टिमें रखकर अपनी रचना नहीं करते। वे अुस बातकी ओर अुन्मुख हैं, जो अेक नअी दुनियाका निर्माण करेगी, 'जिसका आधार संस्कार और सेवा होगा—रंगोंकी विषमता और घृणा नहीं।' अिसीलिअे वे बर्नार्डशाकी अुस प्रवृत्तिका अनुकरण करना पसन्द नहीं करते जिसका काम अुपहास करना है, सुधार करना नहीं।

मिश्रके नाटकोंमें नाटकीय कारीगरी निर्दोष नहीं कही जा सकती। दृश्योंके विधानमें और समस्याओंकी बेमेल योजनामें त्रुटि खोजी जा सकती है, पर निस्सन्देह अुनमें अपने प्रतिपाद्यके भीतर प्रवेश करनेकी पैनी दृष्टि वर्तमान है।

चरित्र भी लेखकके अुद्देश्यके साधन होकर आते हैं। स्थान, समय और वस्तुका संकलन अेकांकीके कौशलकी जान है। कहानीकी भाँति अेकांकी नाटक भी अेक घटना, अेक परिस्थिति और अेक अुद्देश्यसे बनता है। हिन्दीमें डा. रामकुमार वर्माने सबसे अधिक अेकांकी नाटक लिखे हैं।

नाटककारका अुद्देश्य समझना अुपन्यासकारके अुद्देश्यके समान सरल नहीं है। नाटक भिन्न-भिन्न स्वभाववाले पात्रोंके मुखसे बोलता है। प्रत्येक पात्रकी अुक्तिमें नाटककारका अपना मत व्यक्त नहीं होता, परन्तु दो बातोंको ध्यानमें रखनेसे नाटककारका अपना अुद्देश्य समझमें आ जाता है। प्रथम यह लक्ष्य करना चाहिअे कि नाटककार किस पात्रकी ओर सबसे अधिक सहानुभूति अुत्पन्न कर रहा है और किस पात्रकी ओर घृणा या अुपेक्षाका भाव दिखा रहा है। सहानुभूतिवाले पात्रके मुखसे नाटककार प्रायः अपना मत प्रकट किया करता है।

आजकल तो नाटककार दीर्घ भूमिकाअें लिखकर अपना मत प्रकट करने लगे हैं। नाटककारकी गलतियोंसे भी अुसके पक्षपातका अनुमान होता है, क्योंकि कभी-कभी अुत्तम नाटककारोंको भी अपने सिद्धान्तोंके प्रति अतिरिक्त मोह होनेके कारण शिथिल और अनावश्यक दृश्योंका अवतरण करते देखा गया है। 'प्रसादजी' प्राय: नाटकोंको गतिमान बनानेके बदले अपने अैतिहासिक मतों और दार्शनिक विश्वासोंको व्यवत करनेके फेरेमें पड़ जाते हैं। और अिस प्रकार गतिहीन दृश्योंकी योजना कर बैठते हैं।

परन्तु नाटककी परिसमाप्तिसे भी नाटककारका अुद्देश्य स्पष्ट होता है। 'शकुन्तला नाटक' के प्रथम अंकमें कालिदासने दुष्यन्त और शकुन्तलाके आकर्षणकी योजना यौवन-लीलाके भीतरसे की है। परिस्थितियाँ अिस अुच्छृंखल प्रेमाकर्षणको छिन्न-भिन्न कर देती हैं। अन्तिम अंकमें मलिन धूसरवसना, नियमाचरणसे शुष्कमुखी, शुद्धशीला शकुन्तलाका दर्शन होता है। यहाँ कविने मिलनका माध्यम बालकको बनाया है। अिस आदि और

अन्तको देखकर सहृदयके हृदयपर यह प्रभाव पड़ता है कि "मोहमें जो अकृतार्थ हुआ है वह मंगलमें परिसमाप्त है। धर्ममें जो सौन्दर्य है वही ध्रुव है और प्रेमका जो शान्त, संयत तथा कल्याणमय रूप है वही श्रेष्ठ है; बन्धनमें ही यथार्थ शोभा है; और अुच्छृंखलतामें सौन्दर्यकी आशु विकृति। भारतवर्षके प्राचीन कविने प्रेमको ही प्रेमका लक्ष्य नहीं माना, मंगलको ही प्रेमका अन्तिम लक्ष्य घोषित किया है। अुनके मतमें नर-नारीका प्रेम तबतक सुन्दर नहीं होता जबतक कि वह बन्ध्य (निष्फल, निस्सन्तान) रहता है, कल्याणको नहीं अपनाता और संसारमें पुत्र, कन्या तथा अतिथि-प्रतिवेशियोंमें विचित्र सौभाग्यसे व्याप्त नहीं हो जाता।" (रवीन्द्रनाथ)

और सही बात यह है कि अन्यान्य साहित्यांगोंकी भाँति नाटकका भी चरम लक्ष्य वही परम मंगलमय अैक्यानुभूति है जिससे वह पशु-सामान्य प्रवृत्तियोंसे अूपर अुठता है और प्राणिमात्रके सुख-दुखको अपना समझ सकता है।§

---

§"कोओ अैसी बात नहीं कहता कि 'मैं पूर्वकालीन सुखान्त और दुखान्त नाटकोंसे अुसी प्रकार घृणा करता हूँ जिस प्रकार धर्मोपदेशसे या संगीतसे। किन्तु मैं पुलिस-केस या विवाह-विच्छेदके समाचारको या किसी भी प्रकारके नृत्य और सजावट आदिको पसन्द करता हूँ, जो मुझपर और मेरी पत्नीपर अच्छा प्रभाव डालते हैं। बड़े लोग चाहे जो कहें मैं किसी प्रकारके बुद्धिमूलक कार्यसे आनन्द नहीं अुठा पाता और न यही विश्वास करता हूँ कि कोओ दूसरा ही अुससे आनन्द अुठा सकता होगा'।—अैसी बातें नहीं कही जातीं। फिर भी योरुप और अमेरिकाके ९०फी सदी प्रसिद्ध पत्रोंमें नाटकोंकी समालोचनाके नामपर अिन्हीं बातोंका विस्तृत और पालिश किया हुआ अर्थान्तर प्रकाशित होता है। अगर अिन समालोचनाओंका यह अर्थ नहीं तो अुनका कुछ भी अर्थ नहीं है।"

: ८ :

# साहित्यिक समालोचना और निबन्ध

'समालोचना' शब्दका व्यवहार आजकल बहुत अस्त-व्यस्त अर्थमें हो रहा है। अंग्रेजीके 'क्रिटिसिज्म', 'रिव्यू', 'ओपिनियन' आदि शब्दोंके सिवा संस्कृतके 'टीका-व्याख्या' आदि सभी अर्थोंमें अिसका व्यवहार होते देखा गया है। साधारणतः समालोचकका कर्तव्य यह समझा जाता रहा है कि वह कवि और काव्यके दोष-गुणोंकी परीक्षा करे, अुत्कर्ष-अपकर्षका निर्णय बताअे, और अुपादेयता या अनुपादेयताके सम्बन्धमें परामर्श दे। सनातन कालसे समस्त देशोंमें काव्य-समालोचक निम्नलिखित बातोंमेंसे अेक, दो या तीनोंका कार्य करते आअे हैं—विश्लेषण; व्याख्या और अुत्कर्षापकर्ष-विधान। लेकिन बहुत हाल ही में समालोचकके अिस सनातन-सर्मथित कर्तव्यको सन्देह की दृष्टिसे देखा जाने लगा है।

सबसे पहला आक्रमण 'समालोचना' नामक विषयपर ही किया गया है। कवि और पाठकके बीच अिस मध्यवर्ती बाधाकी अुपकारितापर ही सन्देह प्रकट किया गया है। विभिन्न देश और कालके अितिहाससे अिस प्रकारके सैकड़ों प्रमाण अेकत्रित किअे जा सके हैं कि अेक ही कवि या नाटक-कारको दो समालोचक अेकदम विरुद्ध रूपमें देखते हैं। फ्रान्सके आलोचक बहुत दिनोंतक शेक्सपियरको असभ्य, जंगली और कला-शून्य समझते रहे और अिग्लैंडवाले संसारका सर्वश्रेष्ठ कलाकार! मिल्टनके 'पैराडाअिज़ लॉस्ट' को अेक पंडितने बहुत ही अुत्तम और दूसरेने अत्यन्त निकृष्ट कोटिका काव्य बताया था। हिन्दीमें अुस दिनतक देव और बिहारीके काव्योत्कर्षके विषयमें परस्पर विरोधी मतोंकी चख-चख चलती रही। केवल कवियोंकी ही नहीं

आलोचकोंकी भी समीक्षा करते समय परस्पर विरोधी मतोंकी वातें सुनाअी देती हैं। श्री रामनाथलाल 'सुमन' को जिस महीने श्री नगेन्द्रने 'अिमेजिनेटिव' या कल्पनावादी 'स्कूल' का वताया, अुसी महीने श्री वनमालीने 'अिम्प्रेशनिष्ट' या प्रभाववादी सम्प्रदायका मान लिया ! अिस प्रकार प्रत्येक देश और प्रत्येक कालमें समालोचकके विश्लेषण, व्याख्या और अुत्कर्षापकर्ष-विधानोंमें गहरा मतभेद देखा जाता है। फिर भी अिसके विना काम नहीं चलता।

समस्त हिन्दी-साहित्यको पढ़ना सम्भव नहीं है। अुसपर अपना मत भी स्थिर करना सबके बूतेका नहीं है। अिस अज्ञानकी अपेक्षा पं. रामचन्द्र शुक्लका विशेष दृष्टिसे देखा हुआ साहित्यिक निष्कर्ष पढ़ना; कहीं अधिक अच्छा है। अिस प्रकार पं. रामचन्द्र शुक्लका मत अेक-दो स्थानोंपर भ्रामक होते हुअे भी, सव मिलाकर कामकी चीज सिद्ध हो सकता है; पर खतरा यह है कि शुक्लजीको 'क', 'ख', 'ग' नामक समालोचकोंसे विशेष कैसे मान लें ? कौन-सा बाँट है जिससे हम शुक्लजीके भारीपन और दूसरोंके हल्केपनका निर्णय कर लें ? स्पष्ट ही हमें फिर अेक दूसरे आदमीकी राय लेनी पड़ेगी और अिस प्रकार मूल पुस्तक और अपने वीच हम अेक और वाधा खड़ी कर लेंगे। सच पूछा जाअे तो मूल पुस्तक और पाठकोंके वीच अिस प्रकारकी वाधाओंकी परम्परा बड़ी खतरनाक साबित हुअी है। अिस वैज्ञानिक युगमें अिसीलिअे अिन अुत्कर्षापकर्ष-विधाअिनी समालोचनाओंके प्रति अेक तरहके विरागका वातावरण तैयार हुआ है ! अिसलिअे कुछ पंडितोंने समालोचनाको विल्कुल नअे ढंगका शास्त्र बनाना चाहा है; क्योंकि अुसके विना जव काम चल ही नहीं सकता और पुराना ढंग जव खतरनाक सावित हो ही चुका है, तो क्यों न अिस शास्त्रका आमूल संस्कार कर लिया जाअे ?

अिन नअे पंडितोंका मत है कि समालोचनामें अुत्कर्ष या अपकर्षका निर्णय नहीं होना चाहिअे। वनस्पति-शास्त्री ववूल और गुलाबके सौन्दर्य या गुणोंकी मात्राका विचार नहीं करता, वह केवल अिनकी जातिका

भेद बताता है। अिसी प्रकार आलोचकको भी आलोच्य ग्रन्थकारकी जाति-का निर्णय करना चाहिअे, गुण और दोषकी मात्राका नहीं।

प्राचीन निर्णयात्मिका समालोचना ( जुडिशियल ) के विरोधमें जिसका नाम दिया गया है 'अभ्यूहमूला समालोचना' या ( अिंडक्टिव क्रिटिसिज्म )। अिसमें कवियोंके प्रकार–( कािंअिड ) में भेद किया जाता है, मात्रा ( डिग्री ) में नहीं। समालोचक काव्यका विश्लेषण करते हैं, गुण-दोषका विवेचन नहीं। लेकिन वनस्पति-शास्त्रके ववूल और गुलावका जाति-भेद बतानेके बाद भी अेक अैसे शास्त्रकी आवश्यकता रह जाती है जो बताअे कि अिन दोनोंमेंसे किसका नियोग मानव-जातिके किस कल्याणमें किया जा सकता है। अुसी प्रकार अिस समालोचकके वाद भी अिस बातकी जरूरत रह जाती है कि समालोचक नहीं तो कोअी और ही बताअे कि, अिस कविसे समाजको क्या लाभ या हानि है—अर्थात समाजके लिअे कौन कितना अुत्कृष्ट या अपकृष्ट है ? अिस प्रकार समस्या जहाँ-की-तहाँ रह जाती है। असलमें यह सवाल 'जुडि-शियल' या 'अिंडक्टिव' आलोचनाका नहीं है, सवाल है अेक सामान्य निर्णायक साधनका। भारतवर्षके पंडितोंने अनेक रगड़-झगड़के बाद अेक सामान्य मान ( या 'कामन स्टैंडर्ड' ) बनानेकी चेष्टा की थी ; पर हमने देखा है कि जमानेके परिवर्तनके साथ वह अब आदर्श व्यवस्था नहीं मानी जा सकती। फिर भी अुनके सुझाअे हुअे मार्गसे नअे 'स्टैंडर्ड' का अुद्‌भावन किया जा सकता है।

मनुष्यका मन हजारों अनुकूल और प्रतिकूल धाराओंके संघर्षसे रूप ग्रहण करता है, अुसे अगर प्रमाण मान लें तो मूल्य-निर्धारणका कोअी अेक सामान्य मानदंड बन ही नहीं सकता। ग्राहक और विक्रेताको अपने-अपने मनके अनुसार 'सेर' बनाने दिया जाअे तो बाजार बन्द हो जाअेंगे। कविका कारबार अिसी मानसिक 'सेर' से चलता है, अन्ततः

अबतक चलता रहा है ! अिधर समालोचक लोग अपने-अपने मनके गढ़े 'सेर' लेकर पहुँचे हैं। जब हम समालोचककी रुचिकी बात कहते हैं तो अुसके किसी मनगढ़न्त 'सेर' की बात करते हैं। 'क' नामक समालोचक जिसको तीन सेर कहता है, 'ख' अुसे पौन सेर माननेको भी तैयार नहीं। 'देव पुरस्कार' के अेक निर्णायकने अेक पुस्तकपर ८५ नम्बर दिअे थे, दूसरेने २० और तीसरेने शून्य !! अब, यह तय है कि अपनी-अपनी रुचि और अपने-अपने संस्कार लेकर वस्तुका यथार्थ निर्णय नहीं हो सकता, कोअी अेक सामान्य मानदंड होना चाहिअे।

प्रभाववादी समालोचकोंने अिस सामान्य मानदंडके रास्तेमें विघ्न खड़ा किया है। पं. रामचन्द्र शुक्लने अिनकी समालोचनाके सम्बन्धमें अपने अितिहासमें कहा है कि—"प्रभावाभिव्यंजक समालोचना कोअी ठीक ठिकानेकी वस्तु ही नहीं। न ज्ञानके क्षेत्रमें अुसका कोअी मूल्य है, न भावके क्षेत्रमें। अुसे समीक्षा या आलोचना कहना ही व्यर्थ है। किसी कविकी आलोचना कोअी अिसलिअे पढ़ने बैठता है कि अुस कविके लक्ष्यको, अुसके भावको ठीक-ठीक हृदयंगम करनेमें सहारा मिले ; अिसलिअे नहीं कि सजीले पद-विन्यास द्वारा अपना मनोरंजन करे। यदि किसी रमणीय अर्थ-गर्भित पद्यकी आलोचना अिसी रूपमें मिले कि 'अेक बार अिस कविताके प्रवाहमें पड़कर बहना ही पड़ता है। स्वयं कविको भी विवशताके साथ बहना पड़ा है; वह अेकाधिक बार मयूरकी भाँति अपने सौन्दर्यपर आप ही नाच अुठा है, तो अुसे लेकर कोअी क्या करेगा ?"

आचार्य शुक्लका यह वक्तव्य जहाँ विशुद्ध बुद्धिमूलक चिन्तनको प्रधान मानकर समालोचनाके प्रभाववादी रूपकी अुचित समीक्षा करता है, वहाँ यह भुला देता है कि काव्यकी समीक्षा कितनी भी बुद्धिमूलक क्यों न हो, है वह भावावेगको समझनेका प्रयत्न। सहृदयके हृदयमें वासना-रूपमें स्थित भाव ही तो काव्यके अलौकिक चमत्कारका कारण है, रस सहृदयके

स्वाकारसे अभिन्न है। (दे० पृ० ३९ क)। फिर वह निस्संग कैसे हो सकता है? जबतक सहृदयका व्यक्तित्व कविके साथ अेकाकार नहीं हो जाता तबतक रसका अनुभव नहीं हो सकता। समीक्षक जबतक अपना अहंकार लेकर बैठा रहेगा तबतक रस नहीं पा सकेगा। स्वयं शुक्लजीने कहा है कि 'काव्यका जो चरम लक्ष्य सर्वभूतको आत्मभूत कराके अनुभव कराता है, अुसके साधनमें भी अहंकारका त्याग आवश्यक है।'

लेकिन किसी भी बातके निर्णयका सामान्य मानदंड मनुष्यके पास वर्तमान है। वह मानदंड है बुद्धि। किसी 'वस्तु', 'धर्म' या 'क्रिया' के वास्तविक रहस्यका पता लगानेके लिअे अुसे अपने अनुराग-विराग या अिच्छा-द्वेषके साथ सान नहीं देना चाहिअे, बल्कि देखना चाहिअे कि वह वस्तु धर्म या क्रिया, देखनेवालेके बिना भी, अपने-आपमें क्या है। गीतामें अिसी बातको नाना भावसे बताया गया है। समालोचनाका जो ढर्रा प्रभाववादियोंने चला दिया है अुसमें द्वन्द्वों द्वारा परिचालित होनेको दोषका कारण तो माना ही नहीं जाता, अुल्टे कभी-कभी अुसके लिअे गर्व किया जाता है।

सम्मतियोंकी अिस बहुमुखी विरोधिताका कारण यह है कि आलोच्य-वस्तुको आलोचक अपने मानसिक संस्कारोंके भीतरसे देखता है। कभी-कभी वह अपनी गलती खुद ही महसूस करता है और अिसलिअे अपनी सम्मतिके समर्थनमें वेदान्तसे लेकर काम-शास्त्रतकका हवाला पेश किया करता है। अिस प्रकार शुरूम ही अपनी रुचि-अरुचिके जालसे आलोच्यको आच्छादित करनेवाली समालोचनाका भी नाम कभी-कभी 'निर्णयात्मिका' ('जुडिशियल') बताया जाता है। परन्तु वस्तुतः यह समालोचना 'निर्णयात्मिका' नहीं होगी। क्योंकि निर्णायक होनेके लिअे अिच्छा-द्वेषसे परे होना बहुत जरूरी है। परन्तु कहा जाता है कि समालोचनाकी दुनिया निराली होती है। अन्य वैज्ञानिक ठोस-ठोस वस्तुओंकी नाप-जोख करते रहते हैं,

पर समालोचक अनिन्द्रिय-ग्राह्य अलौकिक रस-वस्तुकी जाँच करता है। अिसलिअे पहले अुसे अपने मनोभावोंको ही प्रधानता देनी चाहिअे। अर्थात छूटते ही अुसे जो काव्यादि 'अपील' कर जाअें, अुसीको अुसे बुद्धि-परक विवेचनाका रूप देना चाहिअे। परन्तु अैसा करके आलोचक वस्तुतः कवि बनता है। अन्तर यही होता है कि कवि फूल-पत्तेको देखकर भावोन्मत्त होता है, और आलोचक अुसकी कविताको; दोनों कब क्या कह जावें, कुछ ठीक नहीं!

असा स्वीकार करनेमें किसीको कोअी आपत्ति नहीं होनी चाहिये कि कविके चित्तके अन्तस्तलमें या अुसके मनके अवचेतन स्तरमें अैसी बहुत-सी चीजें होती हैं जो अनजानमें अुसकी कवितामें आ जाती हैं और आलोचकका दावा बिलकुल ठीक है कि वह अुन अनजान प्रवृत्तियोंसे पाठकका परिचय कराता है। परन्तु जब वह कहता है कि अुससे अुसे किसी अनिर्वचनीय हेतु या कलाका सन्धान मिलता है, तो मुझे अैसा लगता है कि वह मानव बुद्धिपर जितना विश्वास करना चाहिअे अुतना नहीं करता। कोअी चीज हमें सौ-दो-सौ कारणोंसे प्रभावित करती है। आज मनुष्यकी बुद्धि शायद अुनमेंसे दस-पाँचका ही ज्ञान रखती है। बाकी अज्ञात हैं। किन्तु वैज्ञानिकका यह धर्म है कि अुसे जितना मालूम है अुतना कहकर बाकीके लिअे भावी पीढ़ियोंमें कुतूहल और अुत्सुकताका भाव जगा जाअे। यह नहीं कि कह दे कि बाकी किसी अज्ञात या अज्ञेय अुत्ससे आ रहे हैं। यही कारण है कि आजका समालोचक पुराने समालोचकोंके रास्तेसे हटता जा रहा है।

पुराना समालोचक आलोच्य काव्य और कविताको अपने-आपमें सम्पूर्ण मान लेता था, नया समालोचक अैसा मानना नहीं चाहता; क्योंकि अैसा मान लेनेसे काव्यादि साहित्यांग मानवताके साध्य हो जाते हैं, मानवताकी अग्रगतिमें साधनका कार्य करते हुअे नहीं माने जाते। और अगर साध्यरूपसे ही साहित्यको पढ़ना हो तो प्राचीन हिन्दीके अधिकांश साहित्यको याद रखनेकी कोअी जरूरत नहीं। आधुनिक समालोचककी दृष्टि अपने सामनेकी समस्याओंपर रहती है। साहित्य अुसके समझनेमें और सुलझानेमें

अुसके लिअे सहायकका काम करता है। कवि अुसके लक्ष्य नहीं, अुपलक्ष्य होते हैं।

लेकिन समालोचना केवल साहित्यिक ग्रन्थ तक ही सीमित नहीं रहती। संसारके विविध पदार्थोंको मनुष्यकी बुद्धिसे समझनेका प्रयत्न करती है। यह प्रयत्न जब केवल सूक्ष्म तर्क और बौद्धिक विलाससे आगे बढ़कर मनुष्यकी भावनाओं और अनुभूतियोंको आश्रय करके प्रकट होता है तो अुसमें साहित्यिकता आ जाती है। साहित्यिक कृतियोंकी आलोचनामें भी हमने अिस प्रकारका भाव-मिश्रण लक्ष्य किया है। प्रायः कविताको देखकर भाव-मदिर भाषामें प्रकट किअे गअे अुद्‌गार देखनेको मिलते रहते हैं। वस्तुतः अिनको 'साहित्यिक समालोचना' न कहकर समालोचनाके रूपमें 'व्यक्तिगत निबन्ध' कहना अुचित है।

'निबन्ध' क्या है? प्राचीन संस्कृत साहित्यमें 'निबन्ध' नामका अेक अलग साहित्यांग है। अिन निबन्धोंमें धर्मशास्त्रीय सिद्‌धान्तोंकी विवेचना है। विवेचनाका ढंग यह है कि पहले पूर्वपक्षमें अैसे बहुत-से प्रमाण अुपस्थित किअे जाते हैं जो लेखकके अभीष्ट सिद्‌धान्तके प्रतिकूल पड़ते हैं। अिस पूर्वपक्षवाली शंकाओंका अेक-अेक करके अुत्तरपक्षमें जवाब दिया जाता है। सभी शंकाओंका समाधान हो जानेके बाद अुत्तरपक्षके सिद्‌धान्तकी पुष्टिमें कुछ और प्रमाण अुपस्थित किअे जाते हैं। चूँकि अिन ग्रन्थोंमें प्रमाणोंका निबन्धन होता है अिसलिअे अिन्हें 'निबन्ध' कहते हैं।

अिस शंका-समाधान-मूलक-पक्ष-स्थापनमें लेखककी रुचि-अरुचिका श्न नहीं अुठता। वह प्रमाणों और अुनके पक्ष या विपक्षमें अुठ सकनेवाले तर्कोंसे बँधा होता है। अिसलिअे अिन निबन्धोंमें बौद्धिक निस्संगता ही प्रधान रूपसे वर्तमान रहती है।

निस्संग बुद्‌धिसे विचार करनेका आदर्श रूप यह है कि यह दिखाया जाअे कि कोअी वस्तु द्रष्टा बिना भी कैसी है। प्रत्येक वस्तु द्रष्टाकी

रुचि-अरुचिसे सनकर थोड़ी भिन्न हो जाती है अेक सुन्दर फूल अिसलिअे सुन्दर लगता है कि वह द्रष्टाको सामंजस्यकी ओर अुन्मुख करता है। वैज्ञानिक विवेचनासे यह सिद्ध हो सकता है कि फूल और कोयला दोनों ही वस्तुतः अेक ही वस्तु हैं, क्योंकि दोनों ही कुछ विद्युदणुओंके, जिन्हें 'अिलेक्ट्रन' और 'प्रोटन' कहते हैं समवाय हैं। यह निस्संग बुद्धिका विषय है और अुसका रास्ता विश्लेषण और सामान्यीकरणका है। किन्तु जब कोअी द्रष्टा वस्तुको अपनी रुचि-अरुचिके भीतरसे देखता है तो वस्तुतः वह संश्लिष्ट और विशिष्ट वस्तुको देखता है। वह यह नहीं देखता कि फूल किन-किन अुपादानोंसे बना है, बल्कि यह देखता है कि फूल बन-बना लेनेके बाद कैसा है? और संसारकी और सौ-पचास वस्तुओंसे क्या वैशिष्ट्य रखता है?

निस्संग बुद्धि वैज्ञानिक विवेचनका सहारा है और आसक्त चित्त सौन्दर्य-मर्मज्ञका। संसारके विविध पदार्थोंको दोनों दृष्टिसे देखा जाता है। साहित्यमें दूसरा मार्ग स्वीकार किया गया है, अिसलिअे अुन्हीं निबन्धोंका अिस प्रसंगमें विवेचन होगा जो संश्लिष्ट और विशिष्ट रूपमें वस्तुओंको देखते हैं।

हमने पहले हीं लक्ष्य कर लिया है कि साहित्यिक समालोचनाके सिवा और भी बहुत-से अैसे निबन्ध हैं जो साहित्यके अन्दर माने जा सकते हैं। निबन्धका प्रचलन भी कोअी नया नहीं है। पुराने जमानेसे हीं निबन्धोंका प्रचार है। हमने यह भी देखा है कि किसी प्रतिपाद्य सिद्धान्तके विरुद्ध जितने प्रमाण हो सकते थे, अुनको अेक-अेक करके अुठाना और अुनकी समीक्षा करते हुअे अपने सिद्धान्तपर पहुँचना, यही पुराने निबन्धोंका कार्य था। परन्तु नअे युगमें जिन नवीन ढंगके निबन्धोंका प्रचलन हुआ है वे 'तर्कमूलक' की अपेक्षा 'व्यक्तिगत' अधिक हैं। ये व्यक्तिकी स्वाधीन चिन्ताकी अुपज हैं। जो निबन्ध किसी तत्ववादके विचारके लिअे लिखे जाते

हैं अुनमें थोड़ा-बहुत प्राचीन ढंग अब भी पाया जाता है। साधारणतः जिन निबन्धोंमें निस्संग विचारका प्राधान्य होता है वे साहित्यिक आलोचनाके प्रसंगमें आलोचित नहीं होते। §

---

§ निबन्धोंकी नाना कोटियाँ हैं। अुनको साधारणतः पाँच श्रेणियोंमें बाँट लिया जा सकता है—(१) वार्तालाप-मूलक, (२) व्याख्यान-मूलक, (३) अनियन्त्रित-गप्प-मूलक, (४) स्वगत-चिन्तन-मूलक, (५) कलह-मूलक।

(१) 'वार्तालाप-मूलक' निबन्धका लेखक मन-ही-मन अेक अैसे वातावरणकी कल्पना करता है, जिसमें कुछ सच्चे जिज्ञासु लोग किसी तत्वका निर्णय करने बैठे हों और अपने-अपने विचार सत्य-निर्णयकी आशासे सहजभावसे प्रकट करते जाते हों। (२) परन्तु 'व्याख्यान-मूलक' निबन्ध-लेखक व्याख्यान देता रहता है। वह अपनी युक्तियों और तर्कोंको बिना अिस बातकी परवाह किअे अुपस्थित करता जाता है कि कोअी अुसे टोक देगा। (३) 'अनियन्त्रित गप्प' मारते समय गप्प करनेवाला हल्के मनसे बातें करता है, वह अपने विषयके अुन सरस और हास्योद्रेचक पहलुओंपर बराबर घूम-फिरकर आता रहता है, जो अुसके श्रोताके चित्तको प्रफुल्ल कर देंगे। (४) 'स्वगत-चिन्तन-मूलक' लेखक अपने-आपसे ही बात करता रहता है। अुसके मनमें जो युक्तियाँ अुठती रहती हैं, अुन्हें तन्मय होकर वह विचारता जाता है। पर-पक्षकी आशंका अुसे नहीं रहती। (५) परन्तु 'कलह-मूलक' निबन्धका लेखक अपने सामने मानो अेक प्रतिपक्षीको रखकर अुससे अुत्तेजनपूर्ण बहस करता रहता है, प्रतिपक्षीकी युक्तियोंका निरास करना अुसका अुतना लक्ष्य नहीं होता जितना अपने मतको अुत्तेजित होकर व्यक्त करना। अिस अन्तिम श्रेणीके निबन्धोंमें कभी-कभी अच्छी साहित्यिक रचना मिल जाती है, पर साधारणतः ये 'साहित्य' की श्रेणीके बाहर जा पड़ते हैं।

निबन्धोंके व्यक्तिगत होनेका अर्थ यह नहीं है कि अुनमें विचार-शृंखला न हो। अैसा होनेसे तो वे 'प्रलाप' कहे जाअेंगे। संसारमें हम जो कुछ देखते हैं वह द्रष्टाकी विभिन्नताके कारण नाना भावसे प्रकट होता है। अपनी रुचि और संस्कारके कारण किसी द्रष्टाका ध्यान वस्तुके अेक पहलूपर जाता है तो दूसरे द्रष्टाका दूसरे पहलूपर। फिर वस्तुओंके जो पारस्परिक सम्बन्ध हैं वे अितने तरहके हैं कि अिन सम्बन्धोंमेंसे सब सबकी दृष्टिमें नहीं पड़ते। अिसीलिअे प्रत्येक व्यक्ति यदि ओीमानदारीसे अपने विचारोंको व्यक्त कर लें तो हमें नवीनका परिचय-मूलक आनन्द मिल सकता है और साथ ही अुस अुद्देश्यकी सिद्धि भी हो सकती है, जो साहित्यका चरम प्रतिपाद्य है।

द्रष्टाके भेदसे दृश्यका अभिनव रूप हमें दूसरेके हृदयमें प्रवेश करनेकी क्षमता देता है और हम केवल अपने व्यक्तिगत रुचि-अरुचिके संकीर्ण दायरेसे निकलकर दूसरोंकी अनुभूतियोंके प्रति सम्वेदनशील होते हैं। वस्तुतः जो निबन्ध अिस अद्देश्यकी ओर अुन्मुख करे वही साहित्यिक निबन्ध कहे जानेका अधिकारी है। जो लेख हमारे हृदयकी अनुभूतियोंको व्यापक और सम्वेदनाओंको तीक्ष्ण नहीं बनाता, वह अपने अुद्देश्यसे च्युत हो जाता है।

अिस व्यक्तिगत अनुभूतिके कारण ही साहित्यिक निबन्ध-लेखक निस्संग तत्वचिन्तकसे भिन्न हो जाता है। "तत्वचिन्तक या वैज्ञानिकसे निबन्ध-लेखककी भिन्नता अिस बातमें भी है कि निबन्ध-लेखक जिधर चलता है अुधर सम्पूर्ण मानसिक सत्ताके साथ—अर्थात बुद्धि और भावात्मक हृदय दोनों लिअे हुअे। जो करुण प्रकृतिके हैं अुनका मन किसी बातको लेकर अर्थ-सम्बन्ध-सूत्र पकड़े हुअे, करुणस्थलोंकी ओर झुकता और गम्भीर वेदनाका अनुभव करता चलता है; जो विनोदशील हैं अुनकी दृष्टि अुसी बातको लेकर अुसके अैसे पक्षोंकी ओर दौड़ती है, जिन्हें सामने पाकर कोअी हँसे बिना नहीं रह सकता। पर सब अवस्थाओंमें कोअी अेक बात अवश्य चाहिअे। अिस अर्थगत विशेषताके आधारपर ही भाषा और अभिव्यंजना-प्रणालीकी विशेषता—शैलीकी विशेषता—खड़ी हो सकती है। जहाँ नाना अर्थ-

सम्बन्धोंका वैचित्र्य नहीं, जहाँ गतिशील अर्थकी परम्परा नहीं, वहाँ अेक ही स्थानपर खड़ी-खड़ी तरह-तरहकी मुद्रा और अुछल-कूद दिखाती हुअी भाषा केवल तमाशा करती हुअी जान पड़ेगी।"—( रामचन्द्र शुक्ल )।

चूँकि व्यक्तिगत रुचि और संस्कार अनन्त प्रकारके हैं और भिन्न वस्तुके अर्थ-सम्बन्ध भी, जो अिन रुचियों और संस्कारोंको प्रभावित करते हैं अनन्त प्रकारके हैं, अिसलिअे व्यक्तिगत अनुभूति-मूलक निबन्धोंकी केवल मोटी-मोटी श्रेणियाँ ही बताअी जा सकती हैं। अिस क्षेत्रमें अनुकरण नहीं चल सकता, क्योंकि कोअी भी दो व्यक्ति हू-ब-हू अेक ही रुचि और अेक ही संस्कारके नहीं होते। यही कारण है कि भिन्न-भिन्न भाषाओंमें अैसे-अैसे निबन्ध-लेखक हैं जिनकी समानता दूसरी भाषाओंमें खोजी नहीं जा सकती। ये आधुनिक युगके अत्यन्त सजीव साहित्यांग हैं। अुनमें नित्य नवीन तत्वोंका समावेश और परिहार होता जा रहा है। निबन्ध-लेखक भी वस्तुतः अेक समालोचक ही है। अुसकी समालोचना पुस्तकोंकी नहीं होती, बल्कि अुन वस्तुओंकी होती है जो पुस्तकोंका विषय है।

संक्षेपमें हम अिस प्रकार कह सकते हैं कि वस्तुको चाहे वह साहित्यिक ग्रन्थ हो या अन्य पदार्थ—देखनेके दो रास्ते हैं:— 'निर्वैयक्तिक' या अनासक्त रूपमें और 'वैयक्तिक' या आसक्त रूपमें। दूसरा रास्ता अनुभव करनेका है, पर अुसे प्रथमसे विच्छिन्न कर देनेपर दूसरोंतक अुसे नहीं पहुँचाया जा सकता। विश्लेषण और सामान्यीकरणका रास्ता वैज्ञानिक रास्ता है। तत्व-निर्णयके लिअे हमें अिस रास्तेको अपनाना ही पड़ेगा। परन्तु साहित्य केवल तत्व-निर्णयसे ही सन्तुष्ट नहीं होता, वह कुछ नया निर्माण भी करना चाहता है। कोअी भी व्यक्ति केवल भावावेगोंका गट्ठर नहीं होता, वह वस्तुको देखते समय यथाशक्य निस्संग बुद्धिसे अुसका याथार्थ्य भी निर्णय करता है। अिसलिअे वैयक्तिक या आसक्त भावसे देखना वैज्ञानिकके देखनेकी क्रियाका विरोधी नहीं है, बल्कि अुसीका भावावेगोंसे सना हुआ कार्य है।

अिस प्रकार विश्लेषणके द्वारा समालोचक आलोच्य वस्तुके अुपादानोंको समझ सकता है, पर विश्लेषण चाहे जितना भी अुत्तम हो अुससे वस्तुका समय सत्य नहीं प्रकट होता। हमें साहित्यकी अुपादेयताकी परीक्षाके लिअे, अपने पूर्ववर्ती सिद्धान्तपर दृढ़ रहना चाहिअे। जो साहित्य हमारी क्षुद्र संकीर्णताओंसे हमें अूपर अुठा ले जाअे और सामान्य मनुष्यताके साथ अेक कराके अनुभव कराअे वही अुपादेय है। अुसके भाव-पक्षके लिअे किसी देश-विदेश या काल-विशेषकी नैतिक आचार-परम्पराका मुँह जोहना आवश्यक नहीं है। हमें दृढ़तासे केवल अेक बातपर अटल रहना चाहिअे, और वह यह कि जिसे काव्य, नाटक या अुपन्यास-साहित्य कहकर हमें दिया जा रहा है वह हमें हमारी पशु-सामान्य मनोवृत्तियोंसे अूपर अुठाकर समस्त जगतके दुख-सुखको समझनेकी सहानुभूतिमय दृष्टि देता है या नहीं—हमें 'अेक' की अनुभूतिमें सहायता पहुँचा रहा है या नहीं। जो भी साहित्य अिसके वाहर पड़े अर्थात हमारी पशु-सामान्य वृत्तियोंको बड़ी करके दिखाअे, हमें स्वार्थी और खंड-विच्छिन्न बनाअे, अुसें हम साहित्य नहीं कह सकते, चाहे जितने बड़े साहित्यिक दल या सम्प्रदायका समर्थन अुसे प्राप्त हो। अिस विषयमें हमें साहित्यिक सिद्धान्तपर दृढ़ रहना चाहिअे।

साहित्यिक सिद्धान्तोंकी दृढ़ता क्या है ? प्राचीन पंडितोंकी पोथियोंमें जब किसी नअी काव्य-परिभाषाकी स्थापना करनी होती है तो अुसके पूर्व और अुत्तर पक्षकी कल्पना करके वहस की जाती है। पूर्वपक्षमें यह प्रश्न अुठाया जाता है कि अगर अिस परिभाषाको मान लेंगे तो पुराने कवियोंकी लिखी हुअी बहुत-सी कविताअें अिसके बाहर पड़ जाअेंगी और अुन्हें काव्य नहीं कहा जा सकेगा। अुदाहरणार्थ :—

यदि काव्यका लक्षण यह हो कि 'रसात्मक वाक्य ही काव्य है' तो अैसी बहुत-सी कविताअें—जैसे चित्रकाव्य, अलंकार-बहुल पद्य आदि—अिस परिभाषाके वाहर पड़ जाअेंगी ; फिर अिनको कविता नहीं कहा जा सकेगा। अिसके अुत्तरमें कहवाया जाता है, 'तुमने तो हमारा अभीष्ट ही कह दिया, यही तो हम चाहते थे !' शास्त्रकी भाषामें अिसीको 'अिष्टापत्ति'

कहते हैं। फिर प्रश्न होता है कि 'तुम अैसा कैसे कह सकते हो? तुम्हारी यह अिष्टापत्ति असंगत है, क्योंकि अैसा करनेसे शिष्ट-सम्प्रदायका विरोध होगा।' प्राय: ही अिस प्रश्नके साथ समझौता करनेके लिअे अुन नीरस बातोंको भी निचली श्रेणीकी कविता मान लिया जाता है।

परन्तु आजके जमानेमें हमें अपने सिद्धान्तपर दृढ़ताके साथ जमे रहनेकी जरूरत है। आजकल प्राचीन कवि-सम्प्रदाय (शिष्ट-सम्प्रदाय) के विरोधका तो डर नहीं रह गया है, पर छापेकी मशीनने जो अत्यधिक साहित्यिक अुत्पादन करना शुरू किया है अुसके फलस्वरूप नित्य नअे-नअे 'शिष्ट-सम्प्रदाय' पैदा होते जाते हैं और होते रहेंगे। डर अिन्हींका है। हमें दृढ़ताके साथ मानना चाहिअे कि भाव और शैली आदिमें कितने भी परिवर्तन क्यों न होते रहें, जो साहित्य हमें अेकत्वकी अनुभूतिकी ओर अुन्मुख करेगा, हमें पशु-सामान्य मनोवृत्तियोंसे अूपर अुठाकर प्रेम और मंगलमय मनुष्य-धर्ममें प्रतिष्ठित करेगा, वही वस्तुतः साहित्य कहलानेका अधिकारी होगा।

---

संक्षिप्त

# राष्ट्रभाषा कोश



सम्पादक
**महापंडित राहुल सांकृत्यायन**

किसी भी साहित्यका अध्ययन अुसके कोशके बिना होना कठिन ही नहीं असम्भव भी है। यही बात राष्ट्रभाषाके अध्ययनकी भी है। अत: राष्ट्रभाषाके अध्ययनके लिअे प्रत्येक राष्ट्रभाषा-प्रेमीको "संक्षिप्त राष्ट्रभाषा कोश"की अेक प्रति अवश्य रखनी चाहिअे।

वह अिसलिअे भी कि—

* यह कोश राष्ट्रभाषाके गौरवका प्रतीक है।
* यह कोश राष्ट्रभाषाके अध्ययनमें सहायकस्वरूप अेक अनुपम अुज्वल रत्न है।
* यह कोश संक्षिप्त कोशोंमें निर्विवाद रूपसे सर्वोत्तम अेवं राष्ट्रभाषाके अुच्च मनीषी द्वारा सम्पादित है।
* अिस कोशका मूल्य बहुत ही कम है।

**कृपया अपनी प्रति अविलम्ब ही सुरक्षित करवा लें।**

प्राप्तिस्थान
**पुस्तक विक्री विभाग**
राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा